## तिलकमंजरीकथा और सिनेमा स्टेज

आज जब कोई उपन्यास प्रभाव एव कौतूहल से परिपूर्ण अभिनय की दृष्टि से सिनेमा स्टेज की कसौटी पर खरा उतर जाता है, तो समझा जाता है कि उसकी सफलता एव लोकप्रियता मे चार चाँद लग गए। वैसे तो प्रत्येक फिल्म एक अर्थ मे उपन्यास ही है, लेकिन मैं यहा उन्ही उपन्यासो की बात कह रहा हूँ जो समाज के सामने पहले तो उपन्यास के रूप मे आए, पर बाद मे जिन्हे फिल्म का भी रूप दिया गया। आचार्य चतुरसेन, भगवती चरण वर्मा, दत्त भारती, गुलशन नन्दा आदि आधुनिक उपन्यासकारो के कई उपन्यास इसी कोटि मे आते हैं।

धनपाल की तिलकमञ्जरीकथा को जब हम सिनेमा स्टेज की दृष्टि से देखते हैं, तो कुछ कठिनाई सी नजर आती है, जिसका एकमात्र कारण है कि इसम विजयवेग, समरकेतु यक्षपालित, गन्धवक, मलयसुन्दरी आदि कई व्यक्तियो न कुछ न कुछ बीती हुई घटनाओ को सुनाकर कथासूत्र को आगे बढाया है। एक दो की तो कोई बात नही, चलता ही है, पर इतने लोगो की कही हुई दास्तानो को फ्लेशबैक मे दिखाने से दर्शको को बार-बार छूटते हुए वर्तमान कथासूत्र को पकडने मे अवश्य ही कुछ असुविधा का अनुभव होने लगेगा, जिसस दर्शको की आनन्दधारा मे भी व्यवधान पड सकता है। क्योकि यह निश्चित है कि उन तमाम फ्लेशबैक दृश्यो की सगति बैठाने मे दर्शको के हृदय-पक्ष पर होने वाले बुद्धिपक्ष क आक्रमण को रोकना फिर फिल्म निर्देशक के वश की बात न रहेगी। लेकिन यह कठिनाई कोई ऐसी कठिनाई नही है जिसका कि समाधान न किया जा सके। क्योकि दशको को उपर्युक्त असुविधा किवा रसापकर्षकता स दूर रखन क लिए इस (तिलकमञ्जरीकथा) की छोटी-छोटी फ्लेशबैक कथाओ को तो सम्बन्धित पात्रा द्वारा सूचित करके ही समाप्त किया जा सकता है, कुछ को पृष्ठभूमि के रूप मे दिखाया जा सकता है, और अवशिष्ट को शुद्ध फ्लेशबैक के रूप म भी फिल्माया ही जा सकता है। इस प्रकार इन फ्लेशबैक कथाओ के प्रस्तुतीकरण की समस्या का समाधान होते ही तिलकमञ्जरीकथा का फिल्मीकरण अतीव सरल एव रोचक प्रतीत होने लगता है।

कुछ लोग इस प्रकार की भी आपत्ति उठाने की भूल कर सकते हैं कि विद्याधरमुनि का आकाशमार्ग में चलना, हाथी का आसमान में उड़ना और फिर वहीं से अदृष्टपार सरोवर में गिरना, गन्धर्वक का विमान द्वारा आकाश में चलना, तिलकमंजरी का भी विमान द्वारा गगनयात्रा करना, तोते द्वारा पत्र को ले जाना और ले आना आदि कुछ ऐसी घटनायें हैं जो अभिनेयता में बाधा डाल सकती हैं। लेकिन इस सम्बन्ध में मेरा निवेदन यह है कि नाटकीय रंगमंच पर ये घटनायें अभिनेयता में भले ही बाधा पहुँचायें किन्तु जहाँ तक सिनेमा स्टेज पर इनके फिल्मांकन की बात है, मेरा विश्वास है कि उसमें कोई भी बाधा नहीं पड़ सकती है। क्योंकि आज बिजली और कैमरा का जमाना है। चलती-फिरती और बोलती हुई छायाओं का युग है। आज का फिल्मकार उपन्यासकार की प्रत्येक रसमयी घटना का फिल्मांकन करने की क्षमता रखता है। सम्पूर्णरामायण, महाभारत, हरिदर्शन, हाथी मेरे साथी गाय और गोरी नामक फिल्में उनकी इस क्षमता का ज्वलन्त प्रमाण हैं। जिन्होंने इन फिल्मों को देखा है, मैं समझता हूँ कि उन्हें तिलकमञ्जरी-कथा के फिल्मीकरण के विषय में इस प्रकार की आशंकायें परेशान नहीं करेंगी।

अब बात उठ सकती है आकाश में उड़ने की स्वाभाविकता और अस्वाभाविकता को लेकर। यह मैं भी मानता हूँ कि बिना किसी यन्त्र की सहायता के साधारण मनुष्य का आकाश में उड़कर चलना असम्भव है। पर तिलक-मञ्जरीकथा में जो भी पात्र आकाश में चलते हुए दिखाए गए हैं वे या तो विद्याधर हैं (जो अपनी कल्याणप्रद मन्त्र-विद्याओं के बल से देवकोटि में ही गिने जाते हैं) या फिर सिद्ध योगी हैं। इन लोगों के लिए आकाश में विहार करना बिल्कुल बाएं हाथ के खेल की तरह ही होता है। अतः अस्वाभाविकता की आशंका जरा भी नहीं करनी चाहिए।

इस संदर्भ में लगे हाथ मैं यह भी कह देना चाहता हूँ कि फिल्म में भावुकता लाने के लिए कुछ महत्त्वपूर्ण प्रसंगों में गीतों का समावेश अवश्य ही करना होगा। हरिवाहन के जन्मोत्सव, जिनेन्द्र अभिषेकोत्सव, कांची के वसन्तोत्सव, मलयसुंदरी की विरह-दशा, हरिवाहन की निराशा और तिलक-मञ्जरी के पश्चात्ताप आदि विषयों को लेकर सम्बन्धित पात्र द्वारा काफी मरम गीतों को गवाया जा सकता है।

इस प्रकार निष्पक्ष मीमांसा करने के पश्चात् मैं इस तथ्य पर पहुँचा हूँ कि सिनेमा स्टेज के लिए **तिलकमञ्जरीकथा** का फिल्मांकन बड़े शानदार ढंग से किया जा सकता है। मेरा विश्वास है कि हरिवाहन को विद्याधरों के देश में घूमता हुआ देखकर दर्शकों को अवश्य ही अनिर्वचनीय आनन्द की अनुभूति होगी, और वे हरिवाहन और तिलकमंजरी तथा समरकेतु और मलयसुन्दरी जैसे आदर्श दम्पतियों को कभी न भूल सकेंगे।

वास्तव में धनपाल ने अपने इस उपन्यास के लिए जो कथावस्तु चुनी है, वह शुद्ध रूप में भारतीय संस्कृति और सभ्यता की प्रतीक है। इसमें कोई सन्देह नहीं है कि उन्हें दाम्पत्य प्रेम की पवित्रता एवं दृढ़ता की समर्थ एवं स्वाभाविक अभिव्यक्ति देने में अद्वितीय सफलता मिली है। **'सतो च योषित् प्रकृतिश्च निर्मला पुमांसमभ्येति भवान्तरेष्वपि'** कहकर महाकवि माघ तो चले गए, किन्तु उनकी इस सूक्ति-सुधा में आस्वाद भरने का काम धनपाल ने **'तिलकमञ्जरीकथा'** को लिखकर पूरा किया। मैं तो कहता हूँ कि भारतीय संस्कृति के इस पवित्र दाम्पत्य-पक्ष के पोषण के लिए **तिलकमञ्जरीकथा** का फिल्मीकरण पर्याप्त उपयोगी ही नहीं, बल्कि नितान्त आवश्यक भी है।*

---

* यह शोधलेख मेरठविश्वविद्यालय-संस्कृतशोधपत्रिका, १९७९।१ में प्रकाशित है।

# मूलशङ्कर याज्ञिक :
# एक राष्ट्रिय संस्कृत नाटककार

**अति संक्षिप्त परिचय**

श्री मूलशंकर याज्ञिक का जन्म ईसवीय सन् १८८६ में ३१ जनवरी को गुजरात प्रान्त के खेड़ा जनपद स्थित नडियाद नामक ग्राम में हुआ था। उनके पिता का नाम श्री माणिकलाल तथा माता का नाम जतिलक्ष्मी था। अपनी प्रारम्भिक शिक्षा जन्मस्थान नडियाद में प्राप्त करने के उपरान्त उन्होंने महर्षि अरविन्दघोष के आचार्यत्व में बड़ौदा में उच्च शिक्षा प्राप्त करके सर्वप्रथम बम्बई के इण्डिया स्पी॰ सी॰ बैंक में सेवाकार्य प्रारम्भ किया। तत्पश्चात् इन्दौर, भडौच आदि अनेक स्थानों एवं पदों पर कार्य करने के उपरान्त १९२४ ई॰ में वह सिनोर में शिक्षक के रूप में सेवारत हुए। कुछ समय बाद बड़ौदा के तत्कालीन महाराज सयाजीराव गायकवाड़ के आमन्त्रण पर वह राजकीय संस्कृत कालेज बड़ौदा के आचार्य बने तथा सोलह वर्ष तक इस पद पर कार्यरत रहे। १३ नवम्बर १९६५ ई॰ में नडियाद में ही उनका देहान्त हो गया।

**नाट्यकृतियाँ**

श्री याज्ञिक ने संस्कृत में तीन नाट्यकृतियों की सर्जना की है। इनके नाम हैं (क) संयोगितास्वयंवरम् (ख) छत्रपतिसाम्राज्यम् तथा (ग) प्रताप विजयम्। इन नाटकों का अति संक्षिप्त प्रतिपाद्य इस प्रकार है—

**संयोगितास्वयंवरम्**

यह नाटक महाकवि चन्दवरदाई रचित 'पृथ्वीराज रासो' पर आधृत है। इसमें भारतवर्ष के अन्तिम हिन्दू सम्राट् पृथ्वीराज चौहान द्वारा कन्नौजनरेश जयचन्द की पुत्री संयोगिता के अपहरण की कथा का सात अंकों में रोचक वर्णन किया गया है। इसका प्रकाशन १९२८ ई॰ में हो चुका है।

भी राष्ट्रियता की भावना से अछूता नहीं है। वाल्मीकीय रामायण के प्रमुख पात्र मर्यादा पुरुषोत्तम राम का दृष्टि मे सुसम्पन्न विदेश की तुलना मे जन्म-भूमि, चाहे वह कितनी ही दीन हीन क्यो न हो, श्रेष्ठ है।[६] कविकुलचूडा-मणि कालिदास को तो आचार्य बलदेव उपाध्याय ने समग्रभारत का उपासक ही कह दिया है।[७]

हमारे आलोच्य श्री मूलशकर याज्ञिक की भी दो सस्कृतनाट्यकृतियाँ एक अदम्य राष्ट्रिय भावना से ओतप्रोत हैं। उनमे समग्र राष्ट्र के हित की दृष्टि से देशभक्ति का अतिभव्य एव रोमाञ्चक भाव पाया जाता है। अपनी धरती पर अपने ही राज्य की परिकल्पना और उसकी सर्वथा रक्षा-सुरक्षा करने की भावना, राष्ट्र के शासको एव नागरिको के कर्त्तव्य, अनुशासन आदि विविध राष्ट्रिय विचारो का उसमे वर्णन मिलता है। प्रस्तुत लेख मे इन सब का सोदाहरण विश्लेषण उपस्थित किया जाएगा।

**स्वतन्त्रता की भावना**

राष्ट्रियता अपने अधिकार के लिए स्वायत्तशासन की कामना करती है।[८] क्योकि स्वतन्त्रता मनुष्य का जन्मसिद्ध अधिकार है।[९] श्री याज्ञिक की तीन सस्कृत नाट्यकृतियो मे प्रथम कृति सयोगितास्वयवर' शृगाररस प्रधान है।

---

व्योऽतिव्याधी महारथो जायताम्, दोग्ध्री धेनुर्वोढाऽनड्वानाशु सप्ति पुरन्धिर्योषा जिष्णू रथेष्ठा सभेयो युवास्य यजमानस्य वीरो जायताम् निकामे निकामे न पर्जन्यो वर्षतु फलवत्यो न ओषधय पच्यन्ता योगक्षेमो न कल्पताम्।

—यजुर्वेद, २२।२२

६ अपि स्वर्णमयी लका न मे लक्ष्मण रोचते।
जननी जन्मभूमिश्च स्वर्गादपि गरीयसी॥

—वाल्मीकिरामायण

७ सस्कृत साहित्य का इतिहास, पृ० सख्या १६८

८ हेराल्ड लास्की, ग्रामर ऑफ पॉलिटिक्स, पृ० स० १८०

९ लोकमान्य तिलक (भारत का राष्ट्रिय आन्दोलन तथा भारतीय सविधान) – लेखक के० श्रीवास्तव, पृ० स० १२७

इसका मुख्य विषय नायक को नायिका की प्राप्ति है। अत स्वतन्त्रता की भावना जैसे विषय पर विचार नहीं के बराबर हुआ है, किन्तु अन्य दो नाट्य-रचनायें अदम्य राष्ट्रभावना के विचारों से परिपूर्ण हैं।

पहले हम उनके 'छत्रपतिसाम्राज्य' को लेंगे। इसका मुख्य विषय ही स्वतन्त्र साम्राज्य की स्थापना करना है। इस नाटक मे शिवाजी, एसाजी नानाजी, राजमाता आदि पात्रो के माध्यम से राष्ट्रिय भावना की अच्छी अभिव्यक्ति हुई है है। शिवाजी इस नाट्यकृति के नायक हैं। चूकि उनका मुख्य कार्य ही स्वतन्त्र साम्राज्य की स्थापना करना है, अत नाटक की प्रस्तावना मे ही उन्हें 'स्वातन्त्र्यभावनया समिद्ध' तथा 'स्वराज्यसंस्थापननिश्चितव्रत' कहकर नाटककार ने उनकी स्वातन्त्र्यनिष्ठा का परिचय दिया है।[१०] मातृ-भूमि को अत्याचारी शासकों से मुक्त कराने के लिए वह स्वतन्त्र साम्राज्य की स्थापना को ही एक मात्र विकल्प समझते हैं,[११] अपने लक्ष्य के प्रति वह सदा तत्पर है। यद्यपि उनके पास सेना आदि का अभाव है, परन्तु इसकी उन्हें बिलकुल भी चिन्ता नहीं है। वह वनवासी मावलो की सहायता से ही शत्रु को परास्त करना चाहते हैं।[१२] शिवाजी को इस बात का महान् दुःख है कि यवनों के शासन मे लोग अत्यन्त दुःखी हैं, वेदज्ञ विद्वानो का समुचित आदर नही होता, तथापि भारतीय क्षत्रिय परतन्त्रता को सह रहे हैं। ऐसी परिस्थितियों मे परतन्त्रता में जीवन-यापन करने वाले क्षत्रियो को शिवाजी धिक्कारते हैं।[१३] गुरुजनो की भी इस पावनकार्य के लिए सहमति मिल जाने पर वह इसे कल पर नही छोडना चाहते। अत शीघ्र ही बीजापुर से सह्याद्रि दुर्गों को अपने अधिकार मे कर लेना चाहते हैं।[१४] उनकी दृष्टि मे स्वतन्त्रता प्राप्त करना ही श्रेष्ठ लक्ष्य है। इसके लिए वह युद्ध मे मान, धन, ऐश्वर्य,

---

१० छत्रपतिसाम्राज्य, १।४

११ उद्धर्तुमना परिपीडिता भुव धर्मच्युतंदमदराजसर्पं।
साम्राज्यसंस्थापनमन्तरेण न वतत्स्ययाकरो प्रतिक्रिया॥

—वही, १।९

१२ वही, १।१४

१३ वही, १।१५

१४ वही, १।१५ मे आगे

मित्र, पत्नी तथा स्वयं अपने जीवन को भी त्यागने को तैयार हैं।[15] शिवाजी को देश की स्वतन्त्रता इतनी प्रिय है कि इसके अभाव मे वह सर्वस्व त्याग-कर वनवास ग्रहण करने तक की बात सोचने लगते हैं।[16]

अफ़जल खाँ से मिलने जाते समय शिवाजी को अपने भावी जीवन के प्रति भी सन्देह है। परन्तु वह नही चाहते कि उनके जीवन का अन्त हो जाने पर स्वराज्य-स्थापना का व्रत अधूरा रह जाए। इसके लिए वह अपनी माँ से इस कार्य को आगे चलाने की प्रार्थना करते हैं।[17] उनके सभी सहयोगी उन के इस व्रत के लिए पूर्ण रूप से सहमत हैं तथा प्राणार्पणपर्यन्त इस कार्य को पूरा करने के लिए कटिबद्ध है।[18]

राजमाता (शिवाजी की माता, जीजाबाई) वीर जननी तथा वीर क्षत्राणी महिला हैं। शिवाजी से समय-समय पर राजनैतिक गतिविधियो पर चर्चा करना[19] तथा शिवाजी की अनुपस्थिति मे स्वयं उनके कार्य को आगे बढाना[20] उनके प्रबल स्वतन्त्रता-प्रेम को सिद्ध करते हैं।

प्रतापविजय नामक नाट्यकृति तो स्वातन्त्र्य-भावना की बहती हुई एक सरिता ही है। इसमे श्री याज्ञिक ने महाराणा प्रताप, उनके मन्त्री, अमात्य निषादपति, महिषी, राजपुत्री, कवीश्वर आदि पात्रो के माध्यम से अपनी राष्ट्रभावना को भलीभाँति प्रस्तुत किया है।

मुगल सम्राट् का सेनापति मानसिंह सभी राजाओ को अधीन बनाकर अन्त मे अपने उद्देश्य को पूरा करने के लिए प्रताप के पास आता है, परन्तु

---

१५ मानं धनं राजविलासभोगान् मित्राणि दारानपि जीवितं च।
हुत्वा रिपूज्ज्वालितहव्यवाहने संस्थापयिष्ये मम धर्मराज्यम्॥

वही १।२१

१६ वही, २।२ से आगे

१७ परन्तु कदाचिद्दैवतोऽत्र विपरीतमापद्यते तदानीं त्वयाधिष्ठितेनोमाजीरा-जेन प्रवर्तनीयः स्वराज्यस्थापनोद्योग इत्येषा ममाभ्यर्थना॥

—वही, ४।१७ से आगे

१८ वही, १।२२

१९ वही, ३।३ से आगे तथा ४।१० से आगे

२० वही, नवम अंक का प्रारम्भ

प्रताप किसी भी प्रकार की पराधीनता को स्वीकार करना अपने कुलाभिमान के प्रतिकूल मानते हैं।[२१] मानसिंह उनसे मुगलो की अधीनता स्वीकार कर लेने को कहता है, परन्तु वह इसके उत्तर मे कहते है कि अर्थ और काम से जिसका विक्रम अपहृत नही हो सकता, ऐसे क्षत्रियोचित गुणो से युक्त तेजस्वी व्यक्ति चाहे प्राणान्तक कष्ट मे क्यो न हो, किन्तु पराधीनता स्वीकार नही कर सकता।[२२]

मानसिंह पुन उन्हे मुगल सम्राट् से मित्रता करने का परामर्श देता है, किन्तु प्रताप इसे अन्धकार के साथ सूर्य की मैत्री के समान असम्भव कहते हैं।[२३] राष्ट्रिय स्वाभिमान के भाववश होकर प्रताप मानसिंह के साथ भोजन मे नही बैठते। फलस्वरूप मानसिंह प्रताप मे क्रुद्ध हो जाता है तथा उनके राज्य की भावी स्वाधीनता को मुगलो के अनुग्रहो के बिना अनिश्चित कहता है, परन्तु प्रताप इसकी परवाह नही करते हैं। उनकी दृढ आस्था है कि चाहे उनका राष्ट्र और कुल विनाश को प्राप्त हो जाए और उनका शरीर भी सहस्र भागो मे विदीर्ण हो जाए तब भी वह स्वतन्त्रता को ही पसन्द करेंगे।[२४] क्योकि उनकी दृष्टि मे स्वतन्त्रता के अभाव मे इन्द्र के समान वैभव भी क्लेश-कारक है और स्वतन्त्रता पूर्वक वनचरो के साथ रहना भी उचित है।[२५]

---

२१ त्रिभुवनविततोज्ज्वलप्रतापे दशवदनारियश प्रभादीप्ते।
विमलदिनकरान्वये प्रसूतो नहि सहते परशासन प्रताप ॥
—प्रतापविजय १।५

२२ तेजस्विन क्षत्रगुणे प्रतिष्ठिता न चार्थकामापहृतात्मविक्रमा।
प्राणान्तकष्टेष्वप्यचला दृढव्रता नेवाद्रियन्तेऽन्यनरेन्द्रशासनम् ॥
— वही, १।१०

२३ वही, १।१२

२४ प्राप्नोतु राष्ट्र त्वचिराद्विनाश कुल समग्र लयमेतु सद्य।
सहस्रधाशु प्रविदीर्यता वपु स्वातन्त्र्यमेक शरण वर मे ॥
—वही, १।२१

२५ स्वातन्त्र्यशून्य त्रिविष्टपसुख क्लेशाय मे केवलम्।
तस्मिन्नेव सुरक्षित वनचरै वासोऽपि तोषावह ॥
—वही, १।२२

अपनी स्वतन्त्रता को सुरक्षित रखने के लिए वह वस्तुत वन मे चले भी जाते है और वही रहकर वह स्वतन्त्रता की साधना करते हैं। एक दिन मुगल दरबार मे जब यह सूचना मिलती है कि प्रताप अधीनता स्वीकार करने को तैयार है, तो अकबर का दरबारी सामन्त पृथ्वीराज बडे विश्वास के साथ कहता है कि चाहे प्रताप कितनी ही विषम परिस्थिति मे क्यो न हो, यदि एक बार भी वह आपको समाट् स्वीकार कर ले तो यह गगा के उल्टे क्रम म बहने तथा सूर्य के विपरीत दिशा मे उदय होने के समान होगा।[२६] हम समझते है कि प्रताप के स्वतन्त्रता-प्रेम का यह एक ज्वलन्त प्रमाण है कि उनके शत्रु के समक्ष ही उनका एक शत्रुपक्षीय व्यक्ति इस भावना की मुक्तकण्ठ से प्रशसा कर रहा है।

*प्रताप के अनुरूप ही उनकी रानी की भी स्वातन्त्र्यनिष्ठा सर्वथा स्तुत्य* है। प्रताप अपने वन मे जाने के निर्णय से उनको अवगत कराते हैं और समझते है कि रानी को सम्भवत इस निर्णय से आत्मिक क्लेश होगा। परन्तु रानी की धारणा है कि मनुष्य की तो बात ही क्या, पक्षी (तोता) भी परतन्त्र रहना पसन्द नही करता, चाहे उसे स्वर्ण-पञ्जर म रखकर कितने ही स्नेह से क्यो न पाला जाए।[२७] वास्तव मे वह प्रताप के साथ वन म भी नन्दनवन के सुख के समान सुख का अनुभव करती हैं। किन्तु उसके कष्टो को देखकर प्रताप को अत्यन्त दुख होता है, लेकिन रानी के मन मे परतन्त्र रहने से वन मे रहना श्रेयस्कर है और प्रताप जैसे देशभक्त वीरपुरुष की सहधर्मिणी बनने पर उन्हे गर्व है।[२८]

---

२६ विषमगुपगतोऽप्ययं यदि त्वां सकृदधिराजमुदाहरेज्जय ।
गुरसरिदवश वहेत्प्रतीप तपनकरोऽप्युदीयात्तदा प्रतीच्याम् ॥
—वही, ६।८

२७ मधुरसं स्वादुफलं सुपोषित स्नेहेन राजन्यकुलोपलालित ।
शुकोऽपि चामीकरपञ्जराश्रित न पारतन्त्र्य बहु मन्यते खग ॥
—वही, ४।१४

२८. त्वामेकवीर पतिमारमतुल्य प्रपद्य जाता सफला जनिर्मे ।
न बाधते मां विपिनाधिवासो यथा परायत्तपरिग्रहत्वम् ॥
—वही, ८।१

इसी प्रकार राजपुत्री जो अकबर के सामन्त पृथ्वीराज की बहिन है, का भी स्वतन्त्रता-प्रेम अपने आप मे अनूठा ही है। वह परतन्त्रता मे रहने के कारण अपने भाई के साथ नही रहती तथा प्रताप के परिवार के साथ वन मे जाने को तत्पर हो जाती है। रानी द्वारा उसे वन मे जाने से रोके जाने पर वह स्वतन्त्रता को क्षत्रियकन्याओ का नैसर्गिक गुण बताती है तथा सदा वन मे ही रहती है।

नियादपति का निरपेक्ष भाव से वन मे प्रताप के साथ रहकर उनकी सेवा करना[३०] तथा कवीश्वर का भी वन मे आ जाना[३१] इन दोनो की स्वतन्त्रताप्रिय मनोवृत्ति का सूचक है। इन सब के अतिरिक्त प्रताप के प्रस्ताव का सहर्ष समर्थन करना[३२] तथा सदा उनके साथ रहना उनकी निस्सन्देह प्रबल स्वातन्त्र्य-भावना का ही परिचायक है।

शासक और शासित, दोनो का प्रबल स्वतन्त्रता-प्रेम ही किसी राष्ट्र की *स्वतन्त्रता को सुरक्षित रख सकता है। यह सत्य है कि इसके लिए उनको अनेक* विपत्तियो का सामना करना पड सकता है, किन्तु सच्चे राष्ट्रप्रेमी, वीरशिरोमणि महाराणा प्रताप तथा छत्रपति शिवाजी महाराज की तरह इनसे न तो भीत होते है और न कर्तव्यविमुख ही। ऐसे लोग प्रत्येक परिस्थिति मे अपने देश किंवा अपने राष्ट्र की आजादी के लिए सतत सघर्ष करते रहते है। इसी तथ्य को श्री याज्ञिक ने अपनी नाट्यकृतियो मे बडी ही सफलता के साथ प्रस्तुत किया है।

स्पष्ट है कि ऊपर उद्धृत प्रसगो मे नाटककार ने आत्मनिष्ठ उदात्त स्वातन्त्र्य प्रेम का परिचय दिया है। वह 'जीओ और जीने दो' के सिद्धान्त का पोषक है। वस्तुत यही एक ऐसा रास्ता है जो वर्तमान मे अन्ताराष्ट्रीय समस्याओ का भी समाधान कर सकता है।

---

२९ अम्ब ! निसगत एव स्वातन्त्र्यप्रिया सन्ति क्षत्रियकन्यका। तद् यवननृपकुलागमनावधूता नटविटवृन्दविडम्बनावसन्ना नियमितमुखसञ्चराऽस्वतन्त्रा न जननि जीवितुमुत्सहे पुरेऽस्मिन् ॥ वही, ४।१६

३० वही, ४/१२ से आगे।

३१ वही, ५/१० से आगे।

३२ वही, १/२ से आगे।

**देशप्रेम**

राष्ट्रियता के अनेको तत्त्वो मे एक तत्त्व भूभाग भी है जिसके प्रति रागात्मक प्रेम स्वाभाविक रूप से हो जाया करता है।[33] अपनी जन्मभूमि के प्रति इसी रागात्मक प्रेम के कारण विभिन्न मतावलम्बी भी व्यक्ति अपने किसी भूखण्ड विशेष की रक्षा सम्मिलित होकर करते हैं। जन्मभूमि के वन, पर्वत, नगर, ग्राम सभी अवयवो के प्रति व्यक्तियो का यह प्रेम वस्तुत देश प्रेम का ही स्वरूप माना गया है।

'छत्रपतिसाम्राज्य' मे शिवाजी, एसाजी, जगन्नाथ पन्त आदि के माध्यम से श्री याज्ञिक ने देशप्रेम की अच्छी अभिव्यक्ति कराई है। देश की वतमान अधोगति से शिवाजी का दु खी होना,[34] अफजल खाँ द्वारा भवानी की प्रतिमा को खण्डित किये जाने के समाचार को सुनकर क्रोधित होना[35], जयसिंह के साथ सन्धिवार्ता हेतु जाते समय महाराष्ट्र के पर्वतीय भागो की प्रशसा करना,[36] सन्धि मे दुर्गों को शत्रुओ के हस्तगत करने की शर्त से दु खी होना[37] तथा समग्र भारतभूमि की सम्पन्नता की कामना करना[38] आदि सभी वृत्तान्त शिवाजी के उत्कृष्ट देशप्रेम को ही सूचित करते हैं।

शिवाजी के सहयोगी एसाजी भारत के प्राचीन गौरव का स्मरण करते हुए वर्तमान अधोगति को देखकर अत्यन्त दु खी होते हैं। उन्हे इस तथ्य से महान् क्लेश है कि जिन भारतीयो ने समस्त विश्व को धर्म और नीति के ज्ञान से समृद्ध किया वही भारतीय आज यवनो द्वारा मर्दित होकर नाममात्र को

---

३३ डॉ० विश्वनाथ प्रसाद वर्मा, राजनीति और दर्शन, पृष्ठ स २१७

३४ छत्रपतिसाम्राज्य, १/८

३५ वही, ४/८

३६ वही, ७।१ से आगे।

३७ वही, ७।२ से आगे

३८ मोदन्ता निनरा स्वकर्मनिरता पर्याप्तकामा प्रजा,
एधन्ता नयविक्रमाप्तयशसा लोकप्रिया पार्थिवा।
सस्याना च समृद्धये जलमुच सिञ्चन्तु काले रसा
सप्ताङ्गप्रकृतिप्रकर्षंरुचिर राष्ट्र चिर वर्धताम्।

— वही, १०।१२

शेष रह गये हैं।[३९] संधिवार्ता के लिए जाते समय जगन्नाथ पन्त का भी अपनी जन्मभूमि (पर्वतीय भूमि) के प्रति प्रेम दर्शनीय है। उसकी दृष्टि मे लताकुञ्जो और घास आदि से ढके हुए ऊंचे-नीचे दुगम पर्वतीय मार्ग उपाय द्वारा दुर्गम रास्तो को लांघकर शत्रुओ को जीतने की शिक्षा देते हैं तथा पर्वत की ऊंची नीची गुफाए, तरुलताओ से सुशोभित वन और ऊंचे शैल-शिखरो से गिरते झरने—ये सभी दुर्ग के समान हमारे रक्षक हैं तथा शत्रुओ के लिए बाधास्वरूप है।[४०]

'प्रतापविजय'' मे भी नाटक के नायक प्रताप द्वारा समस्त प्रजा को वन मे चलने का आदेश दिये जाने पर, अपनी भूमि के भावी दुष्परिणाम को विचार कर उनके द्वारा प्रकट किया गया विषाद उनके राष्ट्रप्रेम का परिचय देता है। उन्हे चिन्ता है कि उनकी जो भूमि आज तक समृद्धसस्या है, वही लम्बे समय के लिए उनके वन मे चले जाने पर यवनो द्वारा अवमर्दित होकर अरण्यसदृश बन जाएगी।[४१]

नवम अक के प्रारम्भ मे सेनानायको द्वारा मेवाड की पुन स्वतन्त्रता पर अपनी जन्मभूमि के लिए वीरजननी मेवाड मेदिनि' जैसे शब्द उनके देशानुराग के ही परिचायक है।

राष्ट्र के प्रति त्यागभावना

देशप्रेम का एक दूसरा पहलू राष्ट्र के प्रति त्याग की भावना भी है। यह भावना समष्टि मे स्व का अवतारण करने से उत्पन्न होती है। यही

---

३९ प्रवर्तित यैर्भुवनैकचक्रभुजस्वलैर्धर्मनयोपबृंहितै।
ते भारतीया यवनप्रमर्दिता नष्टप्रभा यान्त्यभिधानशेषताम्॥—वही १।५

४० वक्रा इमे तरुलतास्तबकै सुगुप्ता निम्नोन्नता विकटशाद्वलशैलमार्गा।
आयाससाध्यकुटिलाक्रमपाटवे न शिक्षाविशेषमसम वितरन्ति साक्षात्॥
उच्चावचाचलभुवो गिरिगह्वराणि नानालतातरुवराञ्चितकाननानि।
उत्तुङ्गशैलशिखरस्रुतनिर्झराणि दुर्गात्मना नव परस्य च मन्थितानि॥
—वही, ७।१-२

४१ कष्ट चिरायाचलवासनिश्चयान्मयोज्झितेयं यवनावमर्दिता।
अरण्यभावेन समृद्धसस्या वसुन्धरा मे परिणस्यते ध्रुवम्।
—प्रतापविजय, ४।१०

कारण है कि राष्ट्रियता को जनता की आध्यात्मिक भावना भी कहा जाता है।[४२] यद्यपि राष्ट्रियता का अन्तिम उद्देश्य प्रत्येक 'स्व' का कल्याण है, तथापि यदि किसी व्यष्टिगत बलिदान से समष्टिगत जीवनों की रक्षा होती है, तब ऐसा बलिदान सहन कर देना चाहिए, अन्यथा दूरगामी परिणाम अकल्पनीय रूप से भयङ्कर होता है। श्री याज्ञिक ने यह तथ्य अपनी संस्कृत नाट्य-कृतियों में भली-भाँति पल्लवित किया है।

'छत्रपति साम्राज्य' में शिवाजी तथा उनके सभी सहयोगी, जिनमें बाजी और तानाजी विशेष उल्लेखनीय हैं, इसी भावना का प्रतिनिधित्व करते हैं। महाराष्ट्र पर आक्रमण करने के इच्छुक शाइस्ता खाँ के महल में शिवाजी का घुस जाना,[४३] बाजी का शिवाजी की रक्षा करते हुए वीरगति को प्राप्त हो जाना,[४४] तथा तानाजी का अपने पुत्र के विवाह-कार्य को छोड़कर देश की रक्षा के लिए युद्ध में चले जाना[४५] आदि इसी भावना को सिद्ध करते हैं।

इसी प्रकार 'प्रतापविजय' में घायल स्वामी की रक्षा करते हुए झाला सामन्त का मृत्यु को वरण करना[४६] इसी श्रेणी का त्याग है। इस अवसर पर प्रताप द्वारा व्यक्त किये गये शब्द इसी त्याग भावना के महत्त्व का प्रतिपादन करते हैं, जो इस प्रकार है —

नियत कर्म-फलों का उपभोग करते हुए अपने उदर का भरण-पोषण करके मृत्यु को कौन प्राप्त नहीं होता? उसी व्यक्ति का जीवन वस्तुतः धन्य है, जिसने अपने राष्ट्र की रक्षा करते हुए मृत्यु को प्राप्त करके अपने यश का विस्तार कर लिया।[४७]

---

४२ प्रो० के० आर० रामचन्द्रन्, सरलराज्यविज्ञान, पृष्ठ सं० ११६

४३ छत्रपतिसाम्राज्य, सप्तमांक का विष्कम्भक।

४४ वही, ७।६ से आगे।

४५ वही, ११।३ से आगे।

४६ प्रतापविजय, २।१ से आगे।

४७ जाता न के नियतकर्मफलानि भुक्त्वा कानि विनाशमुदरम्भरिणो व्रजन्ति।
धन्यः स एव निजराष्ट्रसुरक्षया यो विस्तारयन्भुवि यशः निधनं प्रयाति ॥
—वही, २।१०

यदि सूक्ष्मता से पर्यवलोकन किया जाय तो नागरिको का जीवन एक साध्य है और राष्ट्र की भूमि तथा समस्त शासनतन्त्र साधन जो अन्तत साध्य के लिए हैं। अत नागरिको की सम्पन्नता का अर्थ होगा राष्ट्र की सम्पन्नता। इस तथ्य को श्री याज्ञिक ने अपनी नाट्यकृतियो मे उनके नायको के मुख से यत्र-तत्र प्रकट भी किया है।[५१]

शासक मे त्वरित निर्णय लेने की भी सामर्थ्य होनी चाहिए, ताकि आपत्तियो मे वह शीघ्र उनका सामना कर सके। शिवाजी ऐसे ही शासक हैं, तभी तो वह मुगलों के कारागार मे फसकर अपने आप को तथा अपने साथियो को मुक्त कराने मे सफल हो पाते हैं।[५२]

यह एक ध्रुव सत्य है कि सत्ताधारी की यदाकदा आलोचना भी हो जाती है। रामराज्य भी आलोचना से अछूता नही रहा। पर इससे सत्ताधारी को विचलित नही होना चाहिए, अपितु शिक्षा ग्रहण करनी चाहिए। आलोचनाए तो व्यक्ति का मार्ग प्रशस्त करती हैं। श्री याज्ञिक सम्राट् अकबर के माध्यम से यही तथ्य प्रकट करना चाहते हैं। अकबर की रानी प्रताप के प्रति आक्रोश व्यक्त करती है, क्योकि वह मुगलो से घृणा करते हैं। अकबर उसे समझाते हुए कहता है कि समुन्नतो से सभी असूया करते हैं। लेकिन इसका मतलब यह नही कि समुन्नत अपनी गरिमा का परित्याग कर दें और वे भी असूया करने लग जाए।[५३] जयचन्द भी अपनी आलोचना से रुष्ट नही होता, जबकि चन्द कवि उसके समक्ष ही उसे राजसूय यज्ञ करने के सर्वथा अयोग्य ठहराता है।[५४]

---

५१ अ—प्रकृतिनिबन्धनैव राष्ट्रसमृद्धि ।

—वही, ६।४ से आगे ।

अ– पौरजनानुरागायत्ता हि राष्ट्रसम्पद ।

—प्रतापविजय ४।७ से आगे

५२ छत्रपतिसाम्राज्य, ८।८ से आगे

५३ प्रिये सर्वत्राभ्यसूयन्ति समुन्नतेभ्यो ज्ञातय । तत्त्वया समुन्नत प्राप्य पद महोजसामुपेक्षणीयाऽल्पजनापवाद । किं चञ्चवातेन पयोधराश्रिता सौदामिनी स्वां लभते निरस्थिरयाम् ?,' —प्रतापविजय ६।६

५४ सयोगितास्वयवर, ४।१ से आगे ।

श्री याज्ञिक की प्रेरणा है कि शासक को सतत क्रियाशील होना चाहिए। सदा अपने कर्तव्य का पालन करते रहना चाहिए। उसे न चाहते हुए भी सूर्य के समान एक दिशा से दूसरी दिशा को निरन्तर चलते रहना चाहिए। उसे स्थिर नहीं बनना चाहिए।[५५]

राष्ट्र मे चरित्रबल एव सामयिकता का महत्त्व

श्री याज्ञिक की धारणा है कि राष्ट्र मे चरित्रबल एव सामयिकता का विशेष महत्त्व है। इसके अभाव मे कर्तव्यच्युति की सम्भावना रहती है। अत शासक और प्रजा दोनो से ही चरित्रबल एव सामयिकता की अपेक्षा की जाती है। छत्रपति साम्राज्य मे शिवाजी का चरित्र अत्युज्ज्वल है। उनके इस चरित्र का परिचय हमे तृतीय अक मे मिलता है। वहाँ आबाजी कल्याणविजय से लौटते हैं और कल्याण के शासक की अप्रतिम सुन्दरी पुत्रवधू को भी बन्दी बना कर ले आते हैं। वह समझते हैं कि इसे पाकर शिवाजी अत्यन्त प्रसन्न होंगे। परन्तु होता है इसके सर्वथा विपरीत ही। यहाँ उनकी प्रतिक्रिया विशेषरूप से द्रष्टव्य है। वह इस कार्य को अत्यन्त निन्दनीय बताते हैं तथा घोषणा कराते हैं कि उनके राज्य मे पराई स्त्रिया सभी के लिए बेटियाँ जैसी है।[५६]

यहाँ आबाजी एक दुर्बलचरित्र का प्रतिनिधित्व करते हैं। वस्तुत ऐसे ही भारतीय भारत की पराधीनता के कारण बने हैं, इस तथ्य को नाटककार न प्रथम अक म बाजी क माध्यम से प्रकट भी किया है।[५७]

'प्रतापविजय' के चरितनायक प्रताप भी एक आदर्श चरित्र का प्रतिनिधित्व करते हैं। वह युद्ध मे सदैव अपने सैनिको को शत्रुस्त्रियो के साथ सद्व्यवहार करने का आदेश देते है,[५८] जबकि मुगल सेनापति सदा विषय-

---

५५ अनिच्छितोऽप्यस्ति दिशा दिगन्तर दिनेशवच्चङ्क्रमण न च स्थिति ।

—वही, ३।१४

५६ शिवराज —(सरोषम्) अरे किमिद त्वयाऽनार्यमनुष्ठितम् ?

(मन्त्रिण प्रति) वद घुष्यना तारस्वरेणास्मद्धर्मराज्ये शिवराजस्य तद्भृत्याना च दुहितृनिर्विशेष परस्त्रिय ।

—छत्रपतिसाम्राज्य, ३।५ से आगे,

५७ वही, १।६

५८ प्रतापविजय, ४।२ से आगे ।

वासनाओ म लिप्त रहते हैं। दो मुगल राजपुरुषो ने स्वय इसी को अपनी पराजय का कारण स्वीकार किया है। उन्हे इस तथ्य से खेद है कि मदिरापान से रतनारी आखो वाले, मृदग एव वीणा के तालो और स्वरो मे मस्त रहने वाले तथा वाराङ्गनाओ द्वारा दिए गए आलिगनो से अपनी सुध बुध खोए रहने वाले मुगल सेनापति अपना समय बरबाद करते रहते है।[५९]

श्री याज्ञिक इस तथ्य से भी परिचित है कि राष्ट्र की उन्नति मे समय के मूल्य को जानना और तदनुकूल तुरन्त आचरण करना अपना विशिष्ट महत्त्व रखता है। क्योकि तभी तो उनके राष्ट्रिय पात्रो मे हमे इस भावना के भी दर्शन हुए हैं। कहना न होगा कि उनके छत्रपतिसाम्राज्य मे गुरुजनो के सहमत हो जाने पर शीघ्र ही सह्याद्रि दुर्गों को अधिकृत करने का प्रयत्न,[६०] तोरणा दुग की अनायास प्राप्ति पर तुरन्त चाकण, कोण्डने आदि दुर्गो की विजय के लिए सेना भेजना,[६१] शस्त्रशास्त्र खरीदने पर अविलम्ब कल्याण-विजय के लिए सेना को प्रयाण करने की आज्ञा देना,[६२] मुगलो के कारागार से पलायन के बाद स्वदेश पहुचने पर विना समय नष्ट किये सम्पूर्ण महाराष्ट्र को अधिकार मे करने हेतु सफल प्रयत्न करना[६३] आदि शिवाजी के कार्यकलाप सामयिक कर्त्तव्यपरायणता का परिचय देते हैं।

**प्रतापविजय** मे अमात्य द्वारा मेवाढ की पुन स्वतन्त्रता हेतु शीघ्र ही सना भेज देन पर प्रताप उसके इस कार्य की भूरि-भूरि प्रशसा करते है। परन्तु अमात्य इस कार्य को अति सहज एव स्वाभाविक बताता है। वह कहता है कि शासन के कार्यो मे समयच्युति के समान अन्य कोई दूसरा अनथ का कारण नही है।[६४]

---

५९ कादम्बरीपानविघूर्णलोचना मृदङ्गवीणास्वरतालरञ्जिता।
वाराङ्गनाश्लिष्टविलुप्तचेतना विलासयोगे क्षपयन्ति कालम्॥
—वही, ६।३

६० छत्रपतिसाम्राज्य, १।५ से आगे।

६१ वही, १।२८ से आगे।

६२ वही, २।१० से आगे।

६३ वही, ६।१ से आगे।

६४ देव राजकार्येषु नास्ति समयच्युतिरिवान्यदनर्थकारणम।
प्रतापविजय, ८।७ से आगे।

**संकीर्ण साम्प्रदायिकता राष्ट्रिय हित में बाधक**

साम्प्रदायिक वैमनस्य राष्ट्रिय एकता के मार्ग मे सबसे बडी बाधा है, *ऐसा अनुभव करके श्री याज्ञिक ने अपनी कृतियो मे 'सर्वधर्मसमभाव' का प्रबल* समर्थन किया है। उनके छत्रपतिसाम्राज्य मे बीजापुर के सात सौ गान्धार सैनिक शिवाजी की सेवा मे आना चाहते हैं। शिवाजी अपने मन्त्री से इस विषय पर परामर्श करते हैं कि उनके यवन होने के कारण उनको स्वीकार किया जाए या नही। मन्त्री सलाह देता है कि विधर्मी समझकर किसी का परित्याग नही करना चाहिए। राजा को तो अपनी नानाधर्मावलम्बी प्रजा का समभाव से ही पालन करना चाहिए।[६५]

हम देखते हैं कि शिवाजी की शत्रुता केवल यवनो (सम्प्रदाय-विशेष) से नही है। अत्याचारी शासक चाहे वह हिन्दू हो या यवन, सभी को वह अपना शत्रु समझते हैं। उनकी धारणा है कि केवल यवन शासक ही दोषी नहीं हैं, *अपितु राष्ट्रद्रोही क्षत्रिय नरेश भी उन्ही के समानधर्मी हैं।*[६६] *अतएव वह* घोषणा भी करते हैं कि सभी प्रजाद्रोही, दुर्वृत्त, स्वार्थी तथा अनीतिगामी शासक, चाहे वह यवन हो या क्षत्रिय, उनकी कृपाण का ग्रास बनें।[६७]

प्रतापविजय मे भी श्री याज्ञिक ने साम्प्रदायिक ऐक्य के विचारो का समर्थन किया है। एक स्थल पर जब मुगल युवराज मूर्तिपूजको (हिन्दुओ) की निन्दा करता है तो सम्राट् अकबर अपनी समदर्शिता का परिचय देता हुआ उसे समझाता है कि 'वत्स ईश्वर के द्वारा रची गयी नाना धर्मावलम्बी प्रजा, जो अविवेक के कारण परस्पर विद्वेष करती है, का ईश्वर के ही अंश से उत्पन्न मेरे द्वारा विघात कैसे किया जा सकता है,[६८]

---

६५ अथ चैते परधर्मिण इति कृत्वाऽपि न प्रतिषेध्य। यत विभिन्नधर्मा नृपति-निजा प्रजा समत्वमास्थाय सदैव पालयेत।

—छत्रपतिसाम्राज्य, ३।८

६६ न केवलमेकान्ततो दोषभाजो दुर्वृत्ता यवनेश्वरा, किन्तु तत्सधर्माण इदानीतना राष्ट्रद्रुह क्षत्रेश्वरा अपि,

—वही, १।६ से आगे।

६७ वही, १।६

६८ वत्स परस्परविद्वेषतो विलुप्यमानस्य लोकस्य परित्राणायेश्वरांशिनाव-

इसी प्रकार 'सयोगितास्वयवर' मे जयचन्द द्वारा युद्ध मे अपने भाई के सहायको के रूप मे दो यवनो (खुर्शानखान तथा वन्दातमीर) को भेजा जाना भी उसकी पूर्णतया धर्मनिरपेक्ष राजनीति का परिचय देता है।[६९]

उपर्युक्त सभी वृत्तान्त इस तथ्य को प्रमाणित करते हैं कि श्री याज्ञिक असाम्प्रदायिक नाटककार हैं। उन्होंने किसी धर्म या सम्प्रदाय के साथ कोई पक्षपात नहीं किया है।

### 'युद्ध में आदर्श' राष्ट्रिय सुरक्षा मे घातक

युद्ध मे शत्रु के प्रति उदारता का परिचय देना वस्तुत अपने ही पाँवों मे कुल्हाडी मारना है। वेदो मे भी इस प्रकार की उदारता को व्यर्थ कहा गया है। वहाँ छिपकर सोये हुए शम्बर को इन्द्र द्वारा मारे जाने का वर्णन[७०] यह प्रेरणा देता है कि राष्ट्र के शत्रुओ को जैसे भी बने, समाप्त करना ही श्रेयस्कर है। इसी तथ्य को दृष्टि मे रखते हुए श्री याज्ञिक ने अपनी तीनो ही नाट्यकृतियो मे 'कूट-युद्ध' का खुलकर समर्थन किया है। उदाहरणार्थ कतिपय प्रसग प्रस्तुत हैं —

(क) सयोगितास्वयवर मे पृथ्वीराज सेनासहित कन्नौज को जाना चाहता है। परन्तु कन्ह उसे परामर्श देता है कि 'छल-युद्ध' से ही जयचन्द को वश मे करना उचित होगा, जिसे पृथ्वीराज स्वीकार भी कर लेता है।[७१]

(ख) छत्रपतिसाम्राज्य मे अधम शत्रु के विनाशार्थ शिवाजी, एसाजी, दादाजी आदि सभी प्रमुख पात्र कूटयुद्ध का आश्रय लेने का समर्थन करते हैं।[७२] क्रियात्मक रूप मे शिवाजी कोण्डने दुर्ग के रक्षक को रिश्वत देकर दुर्ग को

---

तीर्णेन कथ मया घातयितव्यास्तत्सृष्टा नानाधर्माण पौरजानपदसघा।
—प्रतापविजय, ६।५ से आगे।

६९ सयोगितास्वयवर, १।११ से आगे।

७० य शम्बर पर्वतेषु क्षियन्त चत्वारिश्या शरद्यन्वविन्दत।
ओजायमान यो अहि जघान दानु शयान स जनास इन्द्र॥
—ऋग्वेद २।१२।११

७१ सयोगितास्वयवर ३।१९

७२ छत्रपतिसाम्राज्य, १।१७-२६

अपने अधिकार मे करते हैं[७३]। अफजलखां के दूत कृष्णा जी को भी वह रिश्वत देकर तथा धर्मभय दिखाकर अपने पक्ष मे कर लेते हैं[७४] और रात्रि में सोये हुए शाइस्ता खां पर धावा बोल देते है।[७५]

(ग) प्रतापविजय मे भी प्रताप के अमात्य द्वारा इसी तथ्य का समर्थन किया गया है। हल्दी घाटी युद्ध से पूर्व चर द्वारा सूचना मिलती है कि मानसिंह पास मे ही मृगया के बहाने आया हुआ है। प्रताप उसके प्रति उदारता दिखाना चाहते हैं। परन्तु अमात्य की धारणा है कि दुष्टो के प्रति सज्जनता, हिंसको के प्रति अहिंसकता दिखाना, चुगलखोरो को तथ्य से परिचित करना, कृतघ्न के प्रति दया दिखाना राजाओ के शीघ्र विनाश का कारण बनता है।[७६] अकबर के अजमेर पहुचने पर भी वह प्रताप को यही परामर्श देता है कि भेद-नीति से ही शत्रु को वश मे किया जाए।[७७] हम देखते भी हैं कि तदनुसार ही राजपूत सेना पर्वतो के बीच से सहसा निकल कर मुगल सेना को नष्ट भ्रष्ट करके भाग जाती है।[७८] इन सभी उदाहरणो से श्री याज्ञिक यह सिद्ध करना चाहते हैं कि युद्ध मे आदर्श के लिय वस्तुत कोई स्थान नही रखना चाहिए और विजय पाने के लिए कोई भी हथकण्डा अपना लेना चहिए।

उपसंहार

श्री याज्ञिक ने अपनी इन संस्कृत नाट्यकृतियो की रचना ऐसे समय मे की थी जब समस्त भारत विदेशी शासन से मुक्त होना चाहता था। राष्ट्र की स्वतन्त्रता के इस पावन कार्य मे सहयोग देने के लिए उन्होंने अपनी इन्हीं नाट्यकृतियो के माध्यम से देशवासियो को स्वतन्त्रता का प्रभावशाली पाठ पढाया। इसके लिए उन्होने महाराणा प्रताप तथा छत्रपति शिवाजी, जो भारतीय इतिहास मे लोमहर्षक वीरपुरुष हैं, का आदर्श प्रस्तुत किया। क्योंकि

---

७३ वही, द्वितीयाङ्क का विष्कम्भक

७४ वही, ४।१४ से आगे।

७५ वही सप्तमाङ्क का विष्कम्भक।

७६ प्रतापविजय, २।२

७७ वही, ४।३-८

७८ वही, ३।८ मे आगे।

किसी भी जाति को अपना आदर्श सगठित करने के लिए अपने इतिहास का अनुशीलन अतिप्रेरक तथा लाभदायक होता है।[७९] यही कारण है कि श्री याज्ञिक ने भी मध्यकालीन भारतीय इतिहास को अपने नाटको का उपजीव्य बनाया है। उस समय के राष्ट्रिय जीवन मे ऐसे ही कथानको की परम आवश्यकता थी और हम देखते हैं कि उनकी नाट्यकृतियो से पाठको को, स्वतन्त्रता का क्या मूल्य है, राष्ट्र के प्रति शासक और शासितो के क्या कर्त्तव्य हैं, चरित्रबल तथा सामयिकता का राष्ट्र मे क्या महत्त्व है, तथा साम्प्रदायिक एकता जैसे अतिमहत्त्वपूर्ण राष्ट्रोन्नायक प्रश्नो के उत्तर प्राप्त हो सकते हैं।

यद्यपि श्री याज्ञिक को अभी तक राष्ट्रिय सस्कृत नाटककार की महनीय उपाधि से विभूषित नहीं किया गया है, किन्तु इससे उनके राष्ट्रिय मूल्य मे कमी नही हुई है। क्योकि राष्ट्रकवि की उपाधि किसी सरकारी पत्र से ही नही, अपितु राष्ट्र के निष्पक्ष सहृदय समीक्षको की स्वत स्फूर्त मनोभावना से भी निर्धारित हुआ करती हैं।[८०] इस दृष्टि से हमारे आलोच्य श्री याज्ञिक निश्चय ही एक दिन सस्कृत समीक्षा जगत् मे राष्ट्रिय सस्कृत नाटककार की स्पृहणीय एव राष्ट्रोपयोगी उपाधि से विभूषित होंगे, ऐसा हमारा विश्वास है।*



---

७९ जगन्नाथ शर्मा, प्रसाद के नाटको का शास्त्रीय अध्ययन पृ० स २५

८० राष्ट्रकवि मैथिलीशरण गुप्त अभिनन्दन ग्रन्थ, पृ० स० ५४३

*(१) यह शोधलेख मेरठ विश्वविद्यालय सस्कृत शोधपत्रिका, १९८० १।२ (सयुक्ताङ्क) मे प्रकाशित है।

(२) यह शोधलेख डॉ भवानसिह राणा के सयुक्तलेखकत्व मे लिखा गया है।

# शिवराजविजये राष्ट्रियभावना

शिवराजविजयनामाय संस्कृत साहित्यस्य एकोऽत्यूर्जस्वी तथा ऐतिहासिक उपन्यासोऽस्ति। अस्य प्रणेता श्रीमदम्बिकादत्तव्यासो विद्यते। तेनास्य सर्जनाया प्रारम्भ ईशवीये १८८८ तमे अब्दे कृत, समापन चास्य पञ्चवर्षानन्तरम् ईशवीये १८९३ तमे वत्सरे विहित। अस्य लोकप्रियस्य उपन्यासस्य प्रकाशन प्रणेतु प्रपौत्रेण श्रीकृष्णकुमारव्यासेन कृतमस्ति।

प्रस्तुतेऽस्मिन्नुपन्यासे देशभक्तिभावनया राष्ट्रियभावनया च सम्भृतस्य श्री शिवाजिमहाराजस्य राष्ट्रकल्याणात्मकाना राजनैतिककार्यकलापाना भृश सजीव वर्णन वर्तते। भारतीयताविरोधिनो बर्बराक्रामकस्य मुगलसम्राजोऽवरगजेबस्य तथा तदधीनानाम अफजलखान-शाइस्ताखान प्रभृतीना यवनकुलकलङ्काना मुगलसेनापतीना घोरैरत्याचारै सम्पीडिताया भारतीयजनताया रक्षाकरणे स्वप्राणानपि अविगणयित्रा महावीरेण शिवाजिना स्वदेशाय भारतवर्षाय, स्वसंस्कृत्यै भारतीयसंस्कृत्यै तथा स्वसभ्यतायै भारतीयसभ्यतायै निरन्तर ये भगीरथप्रयासा कृतास्सन्ति, ये च भारतीयेतिहासे स्वर्णाक्षरै लेखनीया सन्ति, तेषु अनेकेषा कार्यकलापानाम अस्मिन्नुपन्यासे अतिरोचक सहृदयहृदय स्पर्शविधायक च वर्णन जातमस्ति। भारतदेशस्य भारतीयधर्मस्य च मानमर्यादारक्षायै भारतीयजनेषु स्वतनुमनोधनसमर्पणरूपा राष्ट्रियभावना सतत प्रोद्दीपयितुम् एष उपन्यासोऽद्यावधि अनुपम एव प्रतीयते।

व्यासस्य लेखनमस्ति यत्तेषु दिनेषु भारतवर्षस्य जना आक्रमणशीलाना मुगलाना नृशंसैरत्याचारै पीड्यमाना आसन्, अत्रत्या सनातनी संस्कृति सभ्यता च सङ्कटापन्ने आस्ताम्, कन्या महिलाश्च अपहृता अपमानिता अप्रतिष्ठिताश्च क्रियमाणा आसन, देवालयेषु देवताना जयघोषस्य निषेधो विधीयमान आसीत्, क्वचित्क्वचित्तु देवालया भग्ना अपि क्रियमाणा आसन्, उताहो ते अश्वशालारूपे मस्जिदरूपे वा परिणतीक्रियमाणा आसन्, वेदग्रन्था विपाट विपाट वीथीषु विक्षिप्यमाणा आसन्, धर्मशास्त्राणि वह्निसात् क्रिय-

माणानि आसन्, पुराणानि पिष्टवा पानीये प्रवाह्यमाणानि आसन्, भाष्यग्रन्था भ्रष्टीविधाय भ्राष्ट्रेषु पात्यमाना आसन्। तुलसीवृक्षा उत्पाट्यमाना आसन्, सम्पत्तयो लुठ्यमाना आसन्, मनुष्या हन्यमाना आसन्, गृहाणि दाह्यमानानि आसन् अथवा पात्यमानानि आसन्, गावो मृत्युमुखे प्रेष्यमाणा आसन्, सन्त सताप्यमाना आसन्, प्रसिद्धा देवप्रतिमा योजनापूर्वक सर्वेषा समक्ष भग्ना क्रियमाणा आसन्, तीर्थाना पावनमर्यादाया विनाशो विधीयमान आसीत्, आर्या बलाद् यवनीक्रियमाणा आसन्, अनेन प्रकारेण च हिन्दूधर्ममहीरुहोपरि प्रत्यक्षमेव कुठाराघातो विधीयमान आसीत्[1]।

लेखकेन आक्रामकाणा यवनानाम् अत्याचारविरोधे श्रीशिवाजि-गौरसिंह-रघुवीरसिंह-श्यामसिंह-वीरेन्द्रसिंह माल्यश्रीक-मुरेश्वरादयोऽनेके समर्पितभावा कथानेतार प्रस्तुता सन्ति। वय पश्यामो यद् उपन्यासस्य चरितनायकेन श्रीशिवाजिना देशभक्ताना शूराणाम् अदम्यसेनाया सगठन सचालन च स्वीयया प्रतिभाशालिन्या राजनीतिनैपुण्या कृत्वा भारतवर्षीयगरिमा सुरक्षितोऽस्ति, एतदर्थं राष्ट्रविरोधिभिर्यवनै सह हिंसापूर्णा सघर्षा अपि कृता सन्ति, द्वन्द्वात्मकेषु असियुद्धेषु देशद्रोहिणो मृत्युमुखे प्रेषिता सन्ति, आश्रमाणा तपोवनाना वा व्याजेन सैनिकनिवेशाना स्थापना कृता सन्ति, राजनीते आकरग्रन्थेषु अनुमोदिता कूटनीति सार्था कृतास्ति, गुप्तचराणा चर्यायै महत्त्व प्रदत्तमस्ति तथास्या कार्यान्वयने गौरसिंह-रघुवीरसिंह सदृशौ सुयोग्यौ वीरवरौ नियोजितौ स्त, राष्ट्रस्य छलिन रिपु छलेन जेतुम किमपि असाम्प्रत नैव सम्मतमस्ति। प्रायेण सफलताप्रद निशायुद्ध योजनापुरस्सरम् उररीकृतमस्ति, देशद्रोहिणा द्विगुणिता चतुर्गुणिता वापि सनामपसारयितु सफलोऽभ्यासो विहितोऽस्ति, राष्ट्राक्रामकाणा सहायकेभ्यो यशवन्तसिंहजयसिंहसदृशेभ्यो भारतीयनरेशेभ्यो भारतीयताया राष्ट्रियताया देशभक्तेर्वा प्रभावकर सदुपदेश दत्त्वा तेषु राष्ट्रियभावनाया पुन सचार कृतोऽस्ति तथा असह्येन प्रत्याक्रमणेन देशद्रोहिण परास्ता कृता सन्ति[2]।

---

१ शिवराजविजय (सम्पूर्ण)
पृ० स० १४-२०, २४-३३, १०७, १२०-१२१, १३७, १८८-१९१, २२८-२३१, २४२, २४४-२४६, ३८६, ४२५, ५६४

२ स एव, पृ० स० ३८-४७, ६८-७०, ७३-११८, १९१-१९३, २०२-२१८, २३१-२५०, ३२२-३२६, ४९६-५२१

पाठकेषु राष्ट्रद्रोहिण प्रति घृणाभाव निन्दाभाव चोत्पादयितु लेखकोऽनारत जागरूकोऽस्ति, एतादृशाना जनाना कृष्णकार्याणि तेन सोद्देश्य प्रकटितानि सन्ति तथा गुरु-गुल्तर पदभाग्भ्योऽपि तेभ्यो भारतीयता-विरोधि-नृशस-क्रूरकार्य-कारकत्वात् कलङ्क इति, अगार इति, कलियुग इति, दानव इति, राक्षस इति विविधा सज्ञा दत्वा तान् प्रति हार्दिकी घृणा प्रकटीकृतास्ति[3]। नितान्त च एतद्विपरीत ये राष्ट्रभक्ता सन्ति, भारत, भारतीयता, भारतीय-धर्म, भारतीयसस्कृति भारतीयसभ्यता च प्रति ये निष्ठावन्त सन्ति, एषा समेषा ये सरक्षका, रक्षका पोषकाश्च सन्ति, स्वदेशस्य मानमर्यादाहेतवे मर्तुमपि सदोद्यता भवन्ति, स्वदेशस्य गरिमाण सर्वथा समर्पितभावेन सरक्षितु स्वीयाना व्यक्तिगतसुखानाम् उपेक्षा कुर्वन्त सदैव बद्धपरिकराश्च वसन्ति, एतादृशान् राष्ट्रियवीरपुरुषान् प्रति लेखकेन अवसरे लब्धे सत्येव स्नेहसौरभ-सपृक्तानि श्रद्धाकुसुमानि समर्पितानि सन्ति। ते वीरतासीमन्तिनीपतयो मता सन्ति, देशस्य ते रत्नभूता मता सन्ति, भारतवर्षस्य आशावितानस्य सुदृढा स्तम्भा मता सन्ति, भारतीयधर्मरक्षका मता सन्ति, कर्त्तव्यपरायणाश्च ते मता सन्ति। राष्ट्रहिताय तै सह्यमानाना क्लेशाना मुक्तकण्ठ प्रशसा कृतास्ति, तेषामेव जन्म सार्थक कथितमस्ति, देशस्य रक्षा यज्ञे स्वप्राणान् हुतवता तेषा स्मृत्या चक्षूंशि आर्द्राणि कृतानि सन्ति, ते राष्ट्रसर्जनाया ब्रह्माण मता सन्ति, तैरेव भारतभूमे राजन्वतीतिविशेषणस्य सार्थकता मतास्ति, ते एव भारतीयगरिम्ण स्वतन्त्रतायाश्च आश्रयभूता मता सन्ति, त एव भारत-मातु सुपुत्रा मता सन्ति, महिलाभि तदीययशोगीतानि गीतानि सन्ति, जनैस्ते स्वप्राणेभ्योऽप्यधिकमभिमता सन्ति, तेषा क्षेमाय अभिषेकेण भगवत शङ्करस्य अर्चना कृता सन्ति, सहस्रचण्डीपाठेन शत्रुनाशिन्या भगवत्या दुर्गाया आराधना कृता सन्ति, विधिपूर्वक च विविधा यज्ञा विहिता सन्ति[४]।

श्रीव्यासेन स्वीये अस्मिन्नुपन्यासे भारतराष्ट्र भारतराष्ट्रियस्वतन्त्रता च प्रति जनतामनसि आत्मीयताया जागरूकतायाश्च भावान् भर्तुं भृश प्रयत्ना कृता सन्ति। एतदर्थ लब्धे सत्येव अवसरे तेन भारतस्य अतीते आकर्षक

---

३ स एव, पृ० स० २७-३४, ४१-४२, २२८-२३२, ४३७-४३८, ४४०-४४२, ४८५

४ स एव, पृ० स० ३५-३६, ४७, ६२, ६६-७०, ६८-६६, १२५-१२८, २५०, ३८२, ३६०, ४७५ ४७६

प्रकाश पातितोऽस्ति, देशद्रोहिभि आक्रामकैश्च यवनै सम्पीडितस्यास्य देशस्य दुर्दशा मूर्तिमती विधाय अश्रूणि पातितानि सन्ति, पाठकाना मनसि भारतीयताया प्रभाव पातितोऽस्ति, भारतीयधर्मस्य, भारतीयाया सस्कृते सभ्यतायाश्च प्रशसा कृतास्ति, अत्रत्याना तीर्थाना नगराणा च गौरव गीतमस्ति, अत्रत्याया प्राकृतिकसम्पत्तौ स्वाभिमानो दर्शितोऽस्ति, आक्रमणशीलै यवनै स्थापिताया भारतदेशस्य राजनैतिक्या सामाजिक्या सास्कृतिक्या धार्मिक्याश्च परतन्त्रताया पीडा प्रति आक्रोश प्रकटितोऽस्ति, भारतीयाना देवालय-व्रतदिवस-पर्वदिन-यात्रामहोत्सवादीना दीनाया दुर्दशाया क्षोभ प्रकटितोऽस्ति, भारतीयताया स्थाने द्रुतगत्या प्रसरन्त्या यवनताया‌म् उच्छ्वासा प्रक्षिप्ता सन्ति, हिन्दुत्वस्य विनाशोन्मुखमेरदण्डरक्षाहेतवे विचाराणामुपायाना च तन्तव स्यूता सन्ति, स्वप्ना दृष्टा सन्ति, देवी-देवाना मान्यता मता सन्ति, तान् निष्क्रियान् आलोक्य तेभ्य उपालम्भा अपि दत्ता सन्ति, स्वदेशस्य, स्वधर्मस्य स्वजाते स्वसस्कृते स्वसभ्यतायाश्च रक्षाहेतवे प्रार्थना कृता सन्ति, कालचक्रे दोषा आरोपिता सन्ति, युगस्य निन्दा कृतास्ति, देशस्य भाग्यविपर्यये खेद प्रकटितोऽस्ति, स्वकीयासफलताया स्वीय आत्माधिक्कृतोऽस्ति, देशद्रुहा यवनाना दासताङ्गीकारकारणे ग्लानि प्रकटितास्ति, अनुताप कृतोऽस्ति, अश्रूणि च प्रवाहितानि सन्ति, देशस्य स्वतन्त्रतार्थं पारस्परिकमतभेदान् विस्मर्तुमुपदेशा दत्ता सन्ति, भारतीयमानमर्यादारक्षणहेतवे सर्वेश्चित्त्वत्तु बद्धपरिकरा भवितु सन्देशो दत्तोऽस्ति, युद्धे गमनात्पूर्वं स्वमृत्युसम्भावना विधाय राष्ट्रियस्वातन्त्र्यसमराग्नि प्रज्वलित रक्षितु स्वसुयोग्यानामुत्तराधिकारिणा चयन कारितमस्ति, देशद्रोहिदमनकारकस्य अदम्यस्य सफलस्य च साहसस्य प्रशसा कृतास्ति, समग्रभारतवर्षीयस्वतन्त्रताप्राप्त आशा कृता सन्ति, भारतीयवीरै म्रियमाणस्य भारतीयवीरविनाशस्य निन्दा कृतास्ति, एतादृश्या परिस्थित्या यथाशक्ति वारणमेव श्रेयस्कर कथितमस्ति, दिल्ल्या भारतस्य भारतीयतायाश्च द्रोहिणोऽवरङ्गजेबस्य शासनसत्ताभातोऽत्र युधिष्ठिरपृथ्वीराजयो स्मरण विधाय शीतोच्छ्वासा गृहीता सन्ति, भारतीयकीर्तिभेरीनाद च दिग्दिगन्तेषु श्रोतु कामना कृता सन्ति[४]।

---

४ स एव, पृ० स० १६-२१ ६६-७०, ९०-९२, १०५-१०८, २०७-२१७, २२८-२३१, २३८-२४२, २८७, ३२३-३२६, ३८३, ३८७-३९०, ४४९-४५०, ४६१-४६८, ४९०-४९७

अस्यां कृतौ व्यासेन स्वदेशद्रोहिणां विनाशाय दुर्गा-शङ्कर-विष्णु-वरुण-इन्द्र-बलरामादीन् देवीदेवान् निष्क्रियानालोक्य विस्मयः प्रकटितोऽस्ति, दैत्यारिः विष्णुरेतदर्थमुपालब्धोऽस्ति यत्स भारतस्य दीनां दशामुपेक्ष्य शयानो-ऽस्ति, विविधाभिः व्याजस्तुतिभिः भारतस्य दशापरिष्काराय स उत्तेजितोऽस्ति, भगवान् शङ्करोऽपि यवनैः कृतायाः विश्वनाथमन्दिरस्य दुर्दशायाः विषये उद्बोधितोऽस्ति, अनेनैव प्रकारेण श्रीकृष्णोऽपि यवनैः दुर्दशां प्रापितस्य वृन्दावनस्थितस्य गोविन्ददेवमन्दिरस्य विषये समुद्बोधितोऽस्ति, स्वप्ने च नयनगोचरीभूता सिंहवाहना भगवती दुर्गापि भारतवर्षं शत्रुभ्यस्त्रातुं प्रार्थि-तास्ति[६]।

अस्योपन्यासस्य एका प्रशंसनीया विशेषता इयमपि विद्यते यदस्मिन् सर्वेषामेव यवनानां कृते घृणाभावो विरोधभावश्च नैव प्रकटितौ स्तः। यतो हि यवनोऽपि यदि कश्चित् भारतीयताविरोधिषु गतिविधिषु भागं न गृह्णाति, तर्हि तेन सह सदैव सद्भाव एव प्रदर्शितोऽस्ति। महाराजशिवाजिराज्ये भारतं भारतीयतां च प्रति आस्थावन्तो यवना ईषदपि कष्टं नानुभूतवन्तः सन्ति। तैः सह न ताऽपि अन्यायो विहितोऽस्ति, न ते अपमानिताः कृताः सन्ति, न तेषामुचितसम्माने कश्चिदाघातः कृतोऽस्ति, तैरपि च साकं देश-भक्तहिन्दुभिः मानमिव रम्यः व्यवहारो विहितोऽस्ति[७]। न केवलं तावदेता-वदेव, अपितु भारतीयतानुरागिणीनां यवनकन्यानां प्रणयभावनाया अपि समादरः कृतोऽस्ति। अस्मिन् सन्दर्भे रसनारी-शिवराजयोः परस्परं स्नेहपूर्ण-माकर्षणं निदर्शनरूपेण उपलक्षणरूपेण च प्रस्तुतं कर्तुं शक्यते[८]।

लेखकेन स्वकीयायामेतस्यां कृतौ देशभक्तेः प्रचार-प्रसारानुरूपमेव भूषण-सदृशः कविः महता प्रभावशालिना प्रकारेण प्रस्तुतः कृतोऽस्ति। अस्मिन् कोऽपि सन्देहो नास्ति यद् औरङ्गजेबसदृशं भारतद्रुहं मुगलसम्राजं तथा तदीयदास्यपाशाबद्धं जयपुराधीशसदृशं हिन्दुराजं समुपस्थ्य भूषणकवेः दशानुरा-गिमहाराजशिवाजिसभायां समागमनस्य प्रसङ्गः पाठकेषु राष्ट्रियभावनां किंवा देशभक्तिभावनां सुतरां समुद्बोधयति। लेखकस्य कथनमस्ति यद् भूषणकविना

६ स एव, पृ० सं० ११६-१२०, २१३-२१७, ४६१-४६४

७ स एव, पृ० सं० २१०-२१२, ३४८-३५३, ५८४-५८५

८ स एव, पृ० सं० ३५७-३७२, ३६३-३६०, ४४१-४४८, ४८६-४६१

समये-समये स्वीयया वीररसपूर्णया काव्यसर्जनया महाराजशिवाजिसभाया तथा तदीयसेनायामोतप्रोते भारतानुरागरूपकाञ्चने अभीष्टा क्रियाशीलतासुगन्धि सम्भूतास्ति[९] ।

स्वीये भारतदेशे क्रियमाणान् राष्ट्रियताविरोधिन नृशसान् जघन्याश्चा त्याचारान् प्रति लेखकेन श्रीमदम्बिकादत्तव्यासेन स्वीया गम्भीरवेदना सफलतापूर्वकमभिव्यक्तास्ति । फलस्वरूपेण तदीया सवेदना समस्तभारतीयाना मर्मस्थानानि सस्पृशति, येन तेषु राष्ट्रियभावना पुन समुद्वेलिता बोभूयते, इत्यत्र न कापि सशीतिरित्यल भूयसु पल्लवितेन ।*

---

९ त एव, पृ स १७८-१८६, २७७-२७८' ३८१, ४४३-४४४, ४५७ ४५८

* यह शोधलेख अर्वाचीनसस्कृतम् (दिल्ली), १९८२/१ मे प्रकाशित है ।

# भाति मे भारतमितिकाव्ये राष्ट्रियभावना

भाति मे भारत नामेद काव्य शतककाव्य विद्यते । अस्मिन्नष्टोत्तरशतसख्यकानि पद्यानि सन्ति । अत इद मम मतेन मालाकाव्यमपि कथयितु शक्यते, यतो मालायामपि अष्टोत्तरशतसख्यका मणयो भवन्ति ।

अस्य काव्यस्य रचयिता कविवर डा० रमाकान्तशुक्लोऽस्ति, योऽद्यत्वे दिल्लीविश्वविद्यालयीये राजधानीकालेजे हिन्दीविभागे प्राध्यापकपदमलङ्कुर्वाणोऽस्ति । अस्य काव्यस्य प्रकाशन 'देववाणी परिषद्, आर-६, वाणीविहार, नयी दिल्ली' त प्रकाश्यमानायाम् 'अर्वाचीनसस्कृतम्' इत्याख्याया त्रैमासिक्या पत्रिकायामीशवीय १९८० तमे वर्षे जातमासीत् । तदनन्तरमिद काव्य मनोऽभिरामाकारपृष्ठात्मकस्वतन्त्रपुस्तकरूपेणापि हिन्द्यङ्ग्रेज्यनुवादसहित प्राकाश्यमायातमस्तीति हर्षविषय ।

अस्मिन् काव्ये डॉ० शुक्लेन स्वीयस्य भारतराष्ट्रस्य वैशिष्ट्यानां वर्णन विधाय भारतीयेषु जनेषु आत्मनिष्ठान् राष्ट्राभिमानभावान् प्रोद्दीपयितुम् अभिलषितमस्ति । देशवासिषु राष्ट्रप्रेम्णो राष्ट्रियभावनाया वा चेतनामुद्बोधयितु तेन भारतीयाया सस्कृते विविधेषु समाकर्षकेषु पक्षेषु प्रकाश पातितोऽस्ति । तदीय कथनमस्ति यद् भारतमेव एतादृश राष्ट्रमस्ति यत्र हिंसायामहिंसाया विजयो भवति, आत्मा शरीरबन्धनान्मुक्ति लभते (पद्यसख्या, २), वेश-भूषा-अशन-पान-धर्म-मनोरञ्जन-क्रीडा-रीति प्रथादिषु वैविध्ये सत्यपि आन्तरिकी एकता विद्यते, वैदिकवाङ्मय-साहित्यसगीतकलादीनामाराधना भवति, ज्ञानस्य सार्थकता तस्य क्रियात्मकतायामेव मन्यते (प स ५-८), सगुणोपासनाया बल दीयते (प स २०-२२), प्राच्यविद्याया प्रशसा विधीयते (प स २५-२७), सत्य शिव सुन्दर च समाराध्यते, रामराज्यस्य परिकल्पना क्रियते (प स ६८), रक्तपात शस्त्रपात च विनैव राष्ट्रे क्रान्ते फलवत्यो लहर्य्य समुत्थिता भवन्ति, हिंसका नरा निजैर्दुष्कृत्यै स्वयमेव निस्सत्त्वा भूत्वा नश्यन्ति, साधुजनाश्च सर्वेषु साम्यभाव पश्यन्ति (प स ७४-७५) ।

स्वमातृभूमे भारतभूमे रमणीयताया प्रकाशनेऽपि कविनिष्ठो राष्ट्रप्रेमा राष्ट्राभिमानो वा एव प्रधानो हेतुरस्ति। कवे कथनमस्ति यत्स्वीयस्यास्य भारत-देशस्य सर्वैरेव भूयसी प्रशसा विहितास्ति, दानवा इम बाधितु नापारयन्, देवा अपि एतस्य आराधना कुर्वन्ति, सज्जनाना विदुषाञ्च स्वेप साधनास्थलमेव विद्यते, मानव-दानव सज्जन-दुर्जन-धनि निर्धन-सबल निर्बलादिभ्य सर्वेभ्य एव एष रोचते (प स ३-४), अनेकै पावनैस्तीर्थै, व्रतैरुपवासादिभिश्च इद राष्ट्र सदा सशोभित ब्रोभूयते, चतुर्णामपि धाम्ना सत्ता सरक्षति, पुष्कर-अमृतसरस्-प्रयागादिभिस्तथा अन्यैरप्यनेकै दर्शनीयै स्थलैर्युक्तमस्ति (प स २८-३०), विज्ञानस्य प्रगतौ प्रवीणमस्ति (प स ६३), विश्वे विख्यातमस्ति (प स ६५), परमप्रियमस्ति, सत्प्रेरणादायकमस्ति, वन्दनीयमस्ति (प स ६६), स्वाभिमानेन च सयुक्तमस्ति (प स १०६)।

कविना राष्ट्रस्य प्रगतौ प्रसन्नता प्रकटितास्ति, कृपिक्षेत्राणा सेचनार्थं विद्युदुत्पादनार्थं च भाखडा-दामोदरघाटी-बाणगङ्गा-फरक्कादिपु स्थानेपु जलबन्धाना फलवतीपु योजनासु तेनाखर्वो गर्वोऽनुभूयते। स्वकीये देशे सम्पद्य-मानाना तैलशोधन-इ धनान्वेपण इस्पातनिर्माण कलनिर्माण-औषधालयस्थापना-औषधिनिर्माण-शल्यचिकित्साभिनवानुसन्धान-आयभटरोहिणीभास्कराद्युपग्रहप्र - जना-वसुधा तर्गताणुविस्फोट युद्धपोतविमानरेलयानबसादिनिर्माणादीनामनेकेपा राष्ट्रियकार्यकलापाना कविना मुक्तकण्ठेन प्रशसा विहितास्ति (प० स० ११-१७), स्वराष्ट्रे प्रवहन्तीना गङ्गा-यमुना-चन्द्रभागा (चिनाव)-विपाशा (व्यास)-नर्मदा-तुङ्गभद्रा-ब्रह्मपुत्र मन्दाकिनी-गोदावरीप्रभृतीना नदीनामाधिक्यस्य च महिम्न प्रभावोत्पादक समुल्लेखो विहितोऽस्ति (प स ६,११,३५), हिमालय-विन्ध्याचल-मह्याचल—नीलाचलादीन् गिरीन् प्रति स्वाभिमानात्मिक आत्मीयता प्रकटितास्ति, प्राकृतिकच्छटाया वर्णन कृतमस्ति, (प स १०, ४०-४४), कश्मीरात्प्रभृति कन्याकुमारीपर्य त सर्वेपामेव भारतीयप्रदेशाना गौरवा-धायक सस्मरण विहितमस्ति, जगद्गुरु शङ्कराचार्य-छत्रपतिशिवाजि स्वामि-दयानन्द-स्वामिविवेकानन्द गुरुनानक-पण्डितमहामनोमदनमोहनमालवीय श्रीगोपाल कृष्णगोखले-पण्डितबालगङ्गाधरतिलक महात्मगान्धिपण्डितजवाहरलालनेहरु-प्रभृतीन् देशभक्तान् प्रति गौरवात्मक समादर प्रकटितोऽस्ति (प स ४७-५५), वेदव्यास-आदिकविवाल्मीकि-भास कालिदासादीना राष्ट्रगायकाना कवीनाम् आत्मगौरवपुरस्सर समुल्लेखो विहितोऽस्ति, वेद महाभारत गीता-

रामायण-योगवाशिष्ठ-रामचरितमानसादीनां भारतराष्ट्रस्य सांस्कृतिकग्रन्थरत्नानां चर्चा कृतास्ति (प स २४-२७), अखिलभारतीयेषु च तीर्थेषु पर्वसु च उल्लासपुरस्सरं प्रकाशं पातितोऽस्ति (प स २८-३२, ३६-३७)।

स्वदेशस्य राष्ट्रियाणि पर्वाणि प्रति तु कविना भूयानुत्साहः प्रदर्शितोऽस्ति। भारतीयगणतन्त्रदिवसोत्सवमुपलक्ष्यीकृत्य आत्मनिष्ठमुल्लासमभिव्यञ्जता तेन लिखितमस्ति—

जन्वरीमासषड्विंशके वासरे इण्डियागेटपार्श्वस्थितो दर्शकः।
यस्य शोभाप्रवाहे मुदा मज्जति भूतले भाति तन्नामकं भारतम्॥
यस्य दिल्लीस्थिते रक्तदुर्गे शुभे सादरश्चोत्तमाङ्गे त्रिरङ्गध्वजः।
सार्वभौमां स्वसत्तां वदत्युल्लसन् भूतले भाति तन्नामकं भारतम्॥
—पद्यसंख्या, ५९-६०

मातृभूमिं भारतभूमिं वैदेशिकशासनपाशात् मोचकान् देशभक्तान् प्रति तदीये हृदये अपारः समादरो वर्तते। तस्य सन्देशोऽस्ति यद् राष्ट्ररक्षाहेतवे समरभूमौ शौर्यप्रदर्शका वीराः कदाचिदपि नैव विस्मृतिं नेयाः। स तान् प्रति कृतज्ञतामभिव्यनक्ति। स गर्वमनुभवति यत्तदीये भारते राष्ट्रे एतादृशा अपि राष्ट्रभक्ता वीरा वरीवृत्यन्ते, ये युद्धयज्ञे प्राणैरपि आहुतिं दत्वा राष्ट्रस्य सम्मानं रक्षन्ति (प स ७०-७६)।

कविना भारतीयानां जनानां स्वाभिमानोऽपि प्रशंसावद्भिर्वचनैः प्रकटितोऽस्ति (प स ८५)। अत्र समागत्य निवसतो विविधधर्मावलम्बिनो जनान् आत्मसात्कर्तुं भारतदेशस्य राष्ट्रियां क्षमतामपि स महता गौरवेण लिखितवानस्ति (प स ४६)।

कवेः कथनमस्ति यदनेके देशद्रुहः-वञ्चकतस्करादयः आस्माकीनं भारतवर्षं समाप्तं कर्तुमैच्छन्, किन्तु कर्तुं नापारयन्। यतो हि अस्मदीयो देशः अजरोऽस्ति, अमरोऽस्ति, शाश्वतोऽस्ति, आशावादी चास्ति। अस्माकं सर्वेषामेव इदं परमं कर्तव्यमस्ति यद् उत्तिष्ठन्तस्तिष्ठन्तः, चलन्तो भ्रमन्तः, क्रीडन्तः कूर्दन्तः, खादन्तः पिबन्तो वयं सततमेव स्वदेशस्य अभ्युदयहेतवे कामनां कुर्याम (प स १०२-१०४)। कश्चिदस्मिन्विषये निन्दां कुर्यात्, किन्तु अस्माभिः सर्वदैव

स्वदेशस्य वन्दना विधेया, तस्य कीर्त्तिर्गेया, तस्य सर्वविधरम्यताहेतवे आकाङ्क्षा विधेया, तथा आस्माकीने राष्ट्रे कस्यापि शोषण न स्यात्, कश्चिद् विपन्नो न स्यात्, कश्चिद् दीन-हीनो न स्यात्, तथा सर्वे प्रसन्नमनसो भवेयुरित्येतदर्थं सकल्पो ग्रहीतव्य (प स १०७-१०८)।

दृढतापूर्वक प्ररोचनात्मिकया च रीत्या स्वकीयराष्ट्रियभावनाया अभिव्यक्तिकरणेन सहैव कविना स्वराष्ट्रस्य विश्वमङ्गलकामनामपि प्रकटय्य आत्मनिष्ठा अन्ताराष्ट्रियभावनापि प्राकाश्यमानीतास्ति। तस्य कथनमस्ति यद् भारतराष्ट्र विश्वस्य सर्वैरेव राष्ट्रै सार्धं बन्धुताया भावना रक्षति, समस्त ससारम् एक परिवारमिव मन्यते (प स १), स्वीयैराध्यात्मिकै सन्देशै सकल जगत् सुखित चिकीर्षति, सर्वेषा दुख सुखरूपेण परिणत चिकीर्षति (प स ८८), सर्वेभ्यश्च राष्ट्रेभ्यो निज सुखद स्नेह प्रदित्सति (प स ९६)।

येन प्रकारेण कश्चिन्महात्मा अष्टोत्तरशतसख्यकमणियुतया जपमालया स्वीयाराध्यदेवस्य मन्त्र जाप जाप त प्रसादयितु समीहते, अह मन्ये यत् तेनैव प्रकारेण कविवर डॉ० शुक्लोऽपि अष्टोत्तरशतसख्यकानि पद्यानि सर्जनापूर्वक गाय गाय स्वीय राष्ट्रदेव प्रीणयितु कामयते। भारतराष्ट्रस्य यशोगानपुरस्सरमेषा वन्दना भारतीयेषु जनेषु आत्मगौरवात्मिका राष्ट्रियभावनामवश्यमेव प्रोद्दीपयिष्यतीत्यत्र नास्ति कश्चिदपि शङ्कापङ्ककलङ्कलेशावसर।*

---

* यह शोधलेख अर्वाचीनसस्कृतम् (दिल्ली), १९८२/२ म प्रकाशित है।

# वाल्मीकीय रामायण मे राष्ट्रियभावना

महर्षि वाल्मीकि प्रणीत रामायण से प्रत्येक मनीषी परिचित है। चौबीस हजार श्लोकों वाले इस विशालकाय उपजीव्यकाव्य की प्रमुख घटना है—युद्ध मे राम की रावण पर विजय। इसके अतिरिक्त भी महर्षि ने अपने चरितनायक श्रीराम के समग्र जीवनचरित का अतीव भव्य एव मर्मस्पर्शी वर्णन किया है, जिसका स्वाध्याय करते समय पाठक आत्मविभोर हो जाता है।

हमारे आदिकवि की सवेदना राष्ट्र की समृद्धि के प्रति पर्याप्तरूपेण जागरूक है। प्रजा के योग-क्षेम का लेखा जोखा प्रस्तुत करने मे उनकी लेखनी बडी ही निपुण और सजग रही है। सम्राट् दशरथ और सम्राट् श्रीराम के राज्यकाल मे प्रजाजनों की स्थिति के वर्णन के माध्यम से उन्होंने अपना यह मनोभाव प्रकट कर दिया है कि राष्ट्र की प्रजा तन-मन और धन से समृद्ध होनी चाहिए। इसमे सभी धर्मात्मा हो, सत्यवादी हों, अपनी सम्पत्ति से सन्तुष्ट रहने वाले हो, सम्पत्तिमान् हो, सयमी हो, प्रसन्नचित्त हो, सुशील हो, सदाचारी हो, वमट हो, दानी हो, अतिथिप्रिय हो, देवताप्रिय हो, कृतज्ञ हो, शूरवीर हो, पराक्रमी हो, दीर्घायु हो, स्त्री-पुत्र-पौत्र से युक्त हो, परस्पर प्रीतिमान् हो, स्वच्छ वेशभूषा वाले हो, राजा के हितैषी हो, जागरूक हो, नीरोग हो, हृष्ट पुष्ट हो, और इसमे कोई लोभी न हो, कृपण न हो, कामी न हो, कायर न हो, क्रूर न हो, मूर्ख न हो, नास्तिक न हो, निराभरण न हो, मलिन न हो, दुर्गन्धित न हो, असयत न हो, क्षुद्र न हो, चोर न हो, दुराचारी न हो, अवैध न हो, मिथ्यावादी न हो, ईर्ष्यालु न हो, दुर्बल न हो, अवैदिक न हो, दीन न हो, विक्षिप्तचित्त न हो, व्यथित न हो, कुरूप न हो, तथा राजद्रोही न हो[1]।

---

1 वाल्मीकि रामायण, बालकाण्ड, ६।६-१९, ७/१८-१६, अयोध्याकाण्ड, २।५१, २८।४१, ४५, ३७।२६, १००।२७, उत्तरकाण्ड, ४१।१७ २०, ६६।११-१४

आदिकवि की यह भी भावना रही है कि राजा को सदैव अपने राष्ट्र की समृद्धि बढ़ाते रहना चाहिए, उसकी सुरक्षा हेतु सैन्यादि की सदैव उत्तम व्यवस्था रखनी चाहिए, राष्ट्रिय संस्कृति का प्रचार-प्रसार करते रहना चाहिए, प्रशासन एवं न्याय की माध्य एवं पर्याप्त व्यवस्था रखनी चाहिए, अपने सदाचारसम्पन्न आचरण से अपनी लोकप्रियता बढ़ाते रहना चाहिए, राज्यव्यवस्था हेतु अमात्यमण्डल एवं मन्त्रिमण्डल में राष्ट्रभक्त, सत्यनिष्ठ, निर्लोभ, कुलीन, सदाचारपरायण और स्वाध्यायशील मनीषियों की नियुक्ति करनी चाहिए, मन्त्रणा की गोपनीयता पर ध्यान देना चाहिए, "सेनापति भी ऐसे ही व्यक्ति को बनाना चाहिए जो सन्तुष्ट रहने वाला, पराक्रमशाली, धैर्यशाली, बुद्धिमान्, पवित्र, कुलीन तथा अपने में (राजा में) प्रेम, आदर और श्रद्धा रखने वाला तथा रणविद्यापारगत हो, सम्पूर्ण सेना को भी वेतन एवं सम्मानद उपहारों से सन्तुष्ट रखना चाहिए, राजदूत के पद पर भी देशानुरागी मनीषी एवं वाग्मी व्यक्ति की नियुक्ति करनी चाहिए, शत्रुपक्ष की कभी उपेक्षा नहीं करनी चाहिए शिक्षा, वाणिज्य और कृषि का समुचित तथा उत्तरोत्तर विकास करते रहना चाहिए, वन-सम्पदा, पशुसम्पदा और अन्नसम्पदा का सदैव विकास करते रहना चाहिए, जनता से उतना ही आयकर ग्रहण करना चाहिए जितना धर्मोचित हो, राष्ट्रिय धन का दुरुपयोग भी नहीं करना चाहिए, सम्माननीय जनों की अव-मानना अथवा अवहेलना नहीं करनी चाहिए, धर्म, अर्थ और काम नामक पुरुषार्थों के पालन में विसंगति अथवा असामञ्जस्य नहीं आने देनी चाहिए, कर्कश, दुर्बुद्धि, अजितेन्द्रिय एवं स्वेच्छाचारी नहीं होना चाहिए सत्य एवं धैर्य का पालन करना चाहिए, आस्तिकभाव रखना चाहिए विमर्शपूर्वक ही कार्य करना चाहिए, देश एवं काल के विपरीत कार्य नहीं करना चाहिए, सामादि नीतियों का उचित उपयोग करना चाहिए आपातरमणीय किन्तु अशुभोदर्क कार्य को भूलकर भी नहीं करना चाहिए, संक्षेप में कहा जा सकता है कि राजा को अपने राष्ट्र की अच्छी तरह से देखभाल करनी चाहिए[२]।

---

२ वही, बालकाण्ड, ७/७-२३, ६ १-२८, ७ १-२४ ३३ २४-२५ अयोध्या-काण्ड, ३/३८-४६, १००/११-७६, १०९/६-३६ अरण्यकाण्ड ४१/५-१६, युद्धकाण्ड १७/२०-२३, ६३/५-२०, १३१/२-११ उत्तरकाण्ड २६/३-२८

राष्ट्रिय राजधानी की सुरक्षा की ओर भी आदिकवि का पूरा-पूरा ध्यान है। उनका अभिप्राय रहा है कि राजधानी के चारो ओर पर्याप्त चौडी, गम्भीर, सजल एव दुर्गम खाई होनी चाहिए, ऊँची दुरारोह चार-दीवारी होनी चाहिए, नगर प्रवेश हेतु उसमे जो द्वार बनाए जायें वे दुर्भेद्य लोहकपाटो एव लोहश्रृखला से युक्त होने चाहिए, द्वारो पर उत्तमकोटि के यन्त्र लगे होने चाहिए जिनके द्वारा गोले और पाषाणखण्डों की तीव्र मार से शत्रुओ की बढती हुई सेना को रोका जा सके, अस्त्र-शस्त्रो का पर्याप्त भाण्डार होना चाहिए, शत्रु सेना पर सब ओर से प्रत्याक्रमण करने की दृष्टि से नगरपरिखा को पार करने के लिए उस पर स्थान-स्थान पर सवरणीय (फोल्डिंग) पुल होने चाहिए, राजधानी के सब ओर स्थान-स्थान पर सभी प्रकार के सुरक्षा सैनिक विपुल सख्या मे सतत नियुक्त रहने चाहिए, और सेना भी सुव्यवस्थित तथा सुपर्याप्त होनी चाहिए[3]।

राष्ट्रीय (भारतीय) सस्कृति के प्रति भी महर्षि जागरूक रहे हैं। सम्राट् दशरथ द्वारा सम्पन्न कराए गए पुत्रेष्टि यज्ञ मे, श्रीराम, लक्ष्मण आदि के जन्मकाल म, विश्वामित्र के यज्ञानुष्ठानो मे, श्रीरामादि के विवाह सस्कार मे, श्रीराम के राज्याभिषेक महोत्सवो म और दशरथ के अन्त्येष्टि सस्कार मे आदिकवि द्वारा भारतीय सस्कृति का पूर्णरूपेण अनुपालन किया गया है। इतना ही नही, बल्कि चरितनायक श्रीराम को तो उन्होने भारतीय सस्कृति की रक्षा एव प्रसार के लिए सदैव सर्वात्मना सनद्ध रखा है। यदि सूक्ष्मेक्षिका से विचार किया जाए तो प्रतीत होगा कि रामायण म वर्णित सघर्ष व्यक्तिविशेषो के मध्य हुआ सघर्ष नही है। वह तो दो सस्कृतियो का सघर्ष है, जिन्हे हम आर्यसस्कृति और अनार्यसस्कृति कह सकते हैं। वह दो प्रजातियो का सघर्ष है, जो मानवप्रजाति एव राक्षसप्रजाति के नाम से प्रसिद्ध हैं। वह दो देशो का सघर्ष है, जिन्हे हम आर्यदेश और अनार्यदेश का नाम दे सकते हैं। इस सघर्ष म राम एव लक्ष्मण आर्यसस्कृति, मानव-प्रजाति तथा आर्यदेश का प्रतिनिधित्व करते हैं। इसी प्रकार रावण, कुम्भकर्ण, मेघनाद, खर, दूषण, त्रिशिरा, सुबाहु, मारीच, कबन्ध, विराध, शूर्पणखा, ताटका आदि अनार्यसस्कृति, राक्षसप्रजाति तथा अनार्यदेश का

---

३ वही, बालकाण्ड, ५।९-१३, ६।२०-२८, अयोध्याकाण्ड, १००।४८-६२, ५३, युद्धकाण्ड ३।१-२७

प्रतिनिधित्व करते है। सुग्रीव, हनुमान्, अगद आदि यद्यपि मानवप्रजाति के नही हैं, किन्तु ये सभी आर्यदेश के निवासी हैं और इन्हे अपने देश पर गर्व भी है। महर्षि ने सघर्ष के इस हेतु की स्थान-स्थान पर चर्चा की है। विश्वामित्र-दशरथ-सवाद से यह तथ्य उभरता है कि अपने आर्यदेश मे घुसे हुए मारीच, सुबाहु और ताटका जैसे राक्षसजातीय अनार्यों पर जो आर्यसस्कृति और मानवजाति के विरोधी थे, विजय पाने के लिए ही विश्वामित्र राम को लेने दशरथ के पास आते हैं (बालकाण्ड १९।४-२०, २०।१-२८)। राम-विश्वामित्र सवाद से भी यही तथ्य उजागर होता है (वही, २४।५-३२, २५।१-१६)। राम ने विराध का भी वध इसीलिए किया है कि वह आर्य-सस्कृति का शत्रु था (अरण्डकाण्ड ३।४-६)। इस प्रसग मे यह स्मरण दिलाना भी सगत ही है कि आर्यदेशीय वानप्रस्थमुनियो के साथ अनार्यदेशीय राक्षसो के निमम प्राणघातक अत्याचारो के परिणाम को जब श्रीराम ने अपने वनवासकाल मे प्रत्यक्ष देखा तभी उन्होने आर्यदेश से अनार्यों का समूलोन्मूलन करने की प्रतिज्ञा की थी (वही, ६।८-२५)। दूसरी ओर शूर्पणखा ने भी खर को राम-लक्ष्मण के विरुद्ध यही कहकर उत्तेजित किया था कि वे दोनो मानवजाति के हैं, आर्य हैं, आर्यसस्कृति से सम्पन्न हैं और राक्षसजाति के शत्रु हैं (वही, १९।१-२०, २१।१-२२, २२।१-६)। उसने रावण को भी राक्षसजाति की दुहाई देकर रामलक्ष्मण नाम के मानवो से प्रतिशोध लेने को प्रेरित किया है (वही, ३३। -२४, ३४।१-२६)। राक्षसराज रावण उसकी तर्कयुक्त बातो से प्रभावित भी होता है। क्योंकि वह अपनी राक्षस प्रजाति एव राक्षस सस्कृति की मान-मर्यादा को ऊँचा करने के लिए तथा मानव प्रजाति एव मानव सस्कृति को नीचा दिखाने के लिए सीताहरण की योजना बनाकर मारीच से मिलता है और इस योजना मे सक्रिय सहायता देने के लिए उसे स्वर्ण का कपटमृग बनने के लिए बाध्य करता है (वही, ३६।१-२४)। अशोकवाटिका मे एक ओर धान्यमालिनी नामक राक्षसजातीया रावणपत्नी रावण के मन को सीता की ओर से इसी तर्क के आधार पर हटाना चाहती है कि सीता तो मानवी है (सुन्दरकाण्ड, २२।४०-४१), दूसरी ओर राक्षसी परिचारिकायें सीता को प्रेरणा देती हैं कि वह मानव को त्याग कर राक्षसराज की भार्या बन जायें और सभी सुखो का उपभोग करें (वही, २३।३-१६, २४।१-५)। सीता भी दृढ़तापूर्वक उत्तर देती हैं कि किसी भी

मानवी को राक्षस की भार्या नहीं बनना चाहिए (वही, २४।८)। वह अपने इस सांस्कृतिक निर्णय को दुहराती भी हैं (वही, २५।३)। रावण ने मनुष्यों की सदैव उपेक्षा की है, उन्हें तृणवत् मानकर उनका विनाश कराया है और विकास रोका है। वह मनुष्यों से किंचिमात्र भी नहीं डरता है। केवल विभीषण को छोड़कर उसके पक्षधर अन्य राक्षसों की भी ऐसी ही धारणा है (युद्धकाण्ड १२।२२, १४।८, १५।४, ७, ३६।४-५)। माल्यवान् जो रावण का मातामह था, ने भी अपने देश और अपनी संस्कृति को सुरक्षित रखने की दृष्टि से ही रावण को समझाया था कि वह श्रीराम से सन्धि करले (वही, ३५ सर्ग)। श्रीरामचन्द्र ने अंगद को रावण के पास दूत बनाकर यही कहने को भेजा है कि आपसंस्कृति जो आर्यसंस्कृति का ही दूसरा नाम है और जिसे देव, गन्धर्व, यक्ष आदि सभी मानते हैं, का विरोध करने वाले सभी राक्षसों को समाप्त कर दिया जाएगा (वही, ४१।५८-६७)। निशायुद्ध में दोनों ही वर्गों के सैनिक (वानर और राक्षस) इस बात का ध्यान रखते हैं कि उनके द्वारा उन्हीं के देश-जातीय व्यक्ति का वध न होने पाये। इसके लिए प्रहार करने के पहले वानर यह पूछ लेते हैं कि क्या तुम राक्षस हो ? और राक्षस यह पूछ लेते हैं कि क्या तुम वानर हो (वही, ४४।३) ? युद्धकाल में मेघनाद भी विभीषण को अपनी राक्षसजाति, राक्षसप्रजाति, राक्षसधर्म और अपने राक्षसवर्गीय स्वातन्त्र्य की गरिमा बताकर उन्हें अपने पक्ष में पुनः लौट आने की प्रेरणा देता है। किन्तु विभीषण अपने को राक्षसप्रजाति में उत्पन्न होने के बावजूद भी राक्षससंस्कृति से अस्पृष्ट बताकर अपने को आर्यसंस्कृति और आर्यधर्म का ही उपासक बताते हैं (वही, ८७।१०-३०)। लक्ष्मण और मेघनाद के संरम्भपूर्णयुद्ध को भी वाल्मीकि ने नरमुख्य और राक्षसमुख्य का युद्ध बताया है (वही, ८८।३६)। इस युद्ध में राक्षसों का निरन्तर महान् विनाश देखकर लंका की राक्षसनारियों को मानवजातीय श्रीराम और श्रीलक्ष्मण की ओर से महान् संकट का अनुभव होने लगा है (वही, ९४।२२-३०)। एक मानव के द्वारा राक्षसराज रावण की मृत्यु को देखकर रावण-पत्नियों को भी आश्चर्यमिश्रित शोक की अनुभूति होती है। मन्दोदरी तो इस मानवकृत पराभव को राक्षसराज के लिए पापाजनक भी मानती है (वही, ११०।१४-१६, १११।५-६)।

महाकवि ने राम-रावण के युद्ध को दो देशो के युद्ध के रूप मे भी यत्र-तत्र सकेतित किया है। हम देखते हैं कि समुद्र लाँघते समय हनुमान् अपनी उडान मे विघ्न डालने वाली सुरसा को अपने अनुकूल करने के लिए सबसे पहले उसे इसी तर्क द्वारा समझाते हैं कि सुरसे, मैं श्रीराम का दूत हूँ। उन्ही की आज्ञा से सीता के पास जा रहा हूँ। तुम भी श्रीराम के ही देश की रहने वाली हो। अत तुम्हे अपने देश के राजा श्री राम की सहायता करनी चाहिए, अर्थात् मेरी यात्रा मे विघ्न नही डालना चाहिए (सुन्दरकाण्ड १।१५४)। यहाँ इस प्रसग मे यह भी उल्लेखनीय है कि आहत बाली के आक्षेपो का उत्तर देते समय स्वय श्रीराम ने कहा है कि इधर की इस समग्र भूमि पर भारत का साम्राज्य है और हम लोग अपने धर्म किं वा सस्कृति के विस्तारहेतु भ्रमण कर रहे हैं। अत अधर्म और अधार्मिक अब यहाँ नही रह सकेंगे (किष्किन्धाकाण्ड १८।६-११)। प्रतीत होता है कि यहाँ श्रीराम का तात्पर्य है कि दक्षिण भारत की यह समुद्रपर्यन्त समस्त भूमि अयोध्या-नरेश के साम्राज्य के अन्तर्गत है। हनुमान् इस तथ्य से परिचित हैं और सुरसा से बात करते समय उन्हे यह तथ्य याद आ गया है। सभव है उन दिनो भी भारतीय समुद्री तट पर कुछ निश्चित दूरी तक समुद्र मे भी भारत की सीमा रही हो और उसके ही अन्तर्गत हनुमान् को सुरसा मिली हो।

इस सन्दर्भ मे कवि ने दो और सकेत दिए हैं। पहला उस समय दिया है जब युद्धभूमि मे रावण की मृत्यु हो जाने पर श्रीराम की आज्ञा से हनुमान् सीताजी के पास विजय का सन्देश लेकर जाते हैं और श्रीराम की ओर से उनसे कहते है कि अब लका पर अधिकार हो गयाहै (युद्धकाण्ड ११३।१०)। यहाँ पर लका शब्द निश्चय ही समग्र लकादेश किं वा लकाराज्य का वाचक है। दूसरा सकेत तब दिया है जब अयोध्या को वापस आते समय श्रीराम सुग्रीव से तो किष्किन्धा चले जाने को कहते हैं किन्तु विभीषण से कहते हैं कि मैंने जो तुम्हे लका का राज्य दिया है अपने उसी राज्य मे रहो (वही, १२२।१५-१६)। यहाँ ध्यातव्य यह है कि सुग्रीव को अपने राज्य मे जाने की बात नही कही गई है, जबकि राजा तो वह भी है। इससे सिद्ध होता है कि सुग्रीव का राज्य भरत के साम्राज्य के ही अन्तर्गत है। अत सुग्रीव अधीनस्थ राजा है। किन्तु लका एक दूसरा देश है और वहाँ का राज्य स्वतत्र है। यद्यपि अब उसे भी श्रीराम ने हस्तगत कर लिया है, किंतु उसे वह हस्तगत करने के पूर्व ही विभीषण को पूर्णरूपेण दे चुके हैं। अत चलते

समय श्रीराम ने विभीषण को तो स्वराज्य मे रहने की बात कही, किंतु सुग्रीव से वह ऐसा नही कह सके। क्योकि सुग्रीव का राज्य तो उन्ही के भाई भरत के साम्राज्य का ही अग है। अत वह तो प्रकारान्तर से उन्ही का हुआ। इससे यह तथ्य और भी अधिक उजागर हो उठता है कि राम-रावण का युद्ध दो देशो का युद्ध था, जिसमे वानरसेना अपने देश और अपने राजा सुग्रीव तथा उनके सम्राट् श्रीराम के लिए आत्मीयभावना पूर्वक लडी थी।

श्रीराम को अपने अनुज शत्रुघ्न द्वारा रावण के मौसेरे भाई लवणासुर का भी इसीलिए सहार कराना पडा कि वह आर्य सस्कृति का विरोधी था और उनके साम्राज्य मे राक्षस सस्कृति का आतक फैलाए हुए था (उत्तरकाण्ड ६१-७० सर्ग)।*

---

* यह शोधलेख आल इण्डिया ऑरिएण्टल कान्फ्रेन्स XXXI (जयपुर), १९८२ मे स्वीकृत एव पठित है।

# कालिदास के काव्यो मे राष्ट्रियभावना

संस्कृत साहित्यकारो मे कालिदास का विशिष्ट स्थान है । इन्होने रघुवश, कुमारसभव, मेघदूत तथा ऋतुसहार नामक चार श्रव्यकाव्यो की और अभिज्ञान शाकुन्तल, विक्रमोर्वशीय तथा मालविकाग्निमित्र नामक तीन दृश्यकाव्यो की सर्जना की है । हमारा विश्वास है कि प्रत्येक प्रबुद्ध संस्कृत मनीषी कालिदास के इन सभी काव्यग्रन्थो के प्रतिपाद्य विषयो से सुपरिचित है । अत यहाँ उनका उल्लेख करना निरर्थक ही होगा ।

इसमे कोई सन्देह नही है कि कालिदास के काव्यसिन्धु म अनेक प्रकार के भावात्मक तथा कलात्मक रत्नो का समवाय मिलता है । किन्तु इस स्थल पर हम अपने सुधी समीक्षको का ध्यान कालिदासनिष्ठ स्वदेशानुराग, स्वदेशभक्ति कि वा स्वराष्ट्रभावना की ही ओर आकृष्ट करेगे । हमे कालिदास के काव्यो मे भारत और भारतीयता के दशन हुए है । ऐसा प्रतीत होता है कि कालिदास को भारतभूमि के कण-कण से प्यार है, उसके चप्पे-चप्पे से उनका परिचय है, और उसकी प्राणिमात्रोपयोगिनी विविध सम्पदाओ के प्रति उनके मन मे कृतज्ञतापूर्ण आत्मीयता के भव्य भाव भरे हुए हैं । राजा रघु के दिग्विजय के वर्णन के प्रसग को पढकर यह धारणा बनती है कि उनकी दृष्टि मे उत्तर मे हिमालय से लेकर दक्षिण मे कन्याकुमारी तक और पश्चिम मे कम्बोज से लेकर पूर्व मे कलिङ्ग तक-एक सुमहान् भारतराष्ट्र की मूर्त्तिमती परिकल्पना है (रघुवश, चतुर्थ सर्ग) । इन्दुमती के स्वयवर के अवसर पर भी सुनन्दा के द्वारा राजाओ का परिचय देने के माध्यम से उन्होने मगध, अग, अवन्ती, माहिष्मती, मथुरा, कलिग, पाण्ड्य तथा कोशल नाम से विख्यात भारतीय भूभागो का बडे ही अभिनिवेश के साथ वर्णन किया है । वही, ६।२०-७९) । आगे चलकर लका मे रावणवध करके स्वदेश लौटते हुए पुष्पक विमानारूढ राम को वक्ता तथा सीता को श्रोता बनाकर भारतीय दक्षिणी समुद्र, पर्वत,

पम्पासरोवर, पचवटी, गोदावरी नदी, अगस्त्याश्रम, पचाप्सर सरोवर, शरभग तपोवन, मन्दाकिनी नदी, चित्रकूट, तीर्थराज प्रयाग, सरयू नदी आदि का क्रमश वर्णन करके भी उन्होंने अपने भारतवर्ष के प्रति अपनी ममता तथा आस्था प्रकट की है (वही, त्रयोदश सर्ग)। इसी प्रकार यक्ष के मुख से मेघ को अलकापुरी का मार्ग बताने के व्याज से उन्होंने रामगिरि, मालवदेश, आम्रकूटगिरि, रेवा नदी, दशार्ण देश, विदिशानगरी, वेत्रवती नदी, नीचगिरि, निर्विन्ध्या नदी, अवन्तीदेश, उज्जयिनी नगरी, शिप्रा नदी, महाकालेश्वरमन्दिर, गभीरानदी, देवगिरि, स्कन्दमन्दिर, चर्मण्वती नदी, ब्रह्मावर्त्त देश, कुरुक्षेत्र, सरस्वती नदी, कनखलतीर्थ, गगानदी, हिमगिरि, क्रौचरन्ध्र, कैलासगिरि तथा अलकापुरी का जो भावपूर्ण वणन किया है उसमे भी उनका अपने देश के प्रति प्रगाढ परिचय एव प्रेम ही प्रमुख हेतु है (पूवमेघ)। भारतमाता के किरीट बने हुए हिमालय के वणन के प्रसगो मे तो उनकी कल्पना को पख लग गए हैं। उन्होंने उसे देवतात्मा का विशेषण देकर उसके प्रति अपने हृदय की श्रद्धा प्रकट की है। उसकी नयनरजक प्राकृतिकशोभा एव लोकरजक प्राकृतिक सम्पदा का ऐसा मनोहारी वर्णन किया है कि उसे पढकर प्रत्यक भारतीय के मन मे उसके प्रति आत्मीयता और गौरव के भाव उदित हो उठते है। उन्होने उसे पृथ्वी का मानदण्ड बताया है, विविध रत्नो और ओषधियो का आकर कहा है, जीवनदायिनी जलशक्ति का स्रोत कहा है, अर्थात् विविध धनसम्पदा का भाण्डार बताया है (कुमारसभव, १।१-१६)। उन्होने हिमालय का मानवीकरण भी बडा ही रोचक किया है। उसे गिरिराज के मानवीकृत रूप मे चित्रित किया है और उसकी ओषधप्रस्थ नाम की एक अतीव भव्य राजधानी का भी बडी ही रुचि के साथ वणन किया है। (वही, ६।३६-६३)।

रघुवशी राजाओ की विशेषताओ का वणन करते समय कालिदास के मन मे अपने राष्ट्र के प्रति भी कल्याणकामना रही है। उनकी दृष्टि मे यह तथ्य भारतीयो के लिए अतीव गौरवाधायक है कि रघुवशी नरेशो ने समुद्रपय त भारतराष्ट्र की बडी ही कुशलता के साथ देखभाल की है और अपनी प्रजा की भलाई के लिए वे सतत जागरूक रहे है। फलस्वरूप प्रजा भी उन्हे अपना पिता माना करती थी (रघुवश, १।५-३०)। दिलीप, रघु, अज, दशरथ, राम आदि नरेशो द्वारा किए गए राष्ट्रयशोवर्धक कार्यकलापो को कालिदास ने अपने काव्य मे अतीव महत्व दिया है। अपने राष्ट्र का अच्छी तरह भरण-पोषण-करने के गुण को ही देखकर उन्होने शाकुन्तलेय का नाम भरत उद्भावित

किया है (अभिज्ञानशाकुन्तल, ७।३३)। उनकी यह हार्दिक अभिलाषा रही है कि यहां के राजा लोग प्रजा का योग—क्षेम करते रहें और यहां संस्कृत भाषा, जो इस राष्ट्र की अपनी भाषा है और समृद्ध भी है, की सदा उन्नति होती रहे (वही, ७।३५)। इसी प्रकार स्वामी कार्तिकेय द्वारा तारकासुर पर उसके वधपूर्वक विजय पाने की कथा का भी रोमहर्षक वर्णन करके उन्होंने विजातीय एवं विदेशीय म्लेच्छ शासकों पर सुनियोजित एवं सफल प्रत्याक्रमण करने की अदम्य प्रेरणा देनी चाही है (कुमार-सम्भव, १२-१७ सर्ग)।

कालिदास के मनोमस्तिष्क में भारतीय संस्कृति के प्रति भी अगाध आदर, विश्वास और स्वाभिमान की भावना भरी हुई थी। यही कारण है कि उनके काव्यों में भारतीय संस्कृति की समुज्ज्वल छटा छिटकती हुई लोचनगोचर होती है। त्याग, तपस्या और तपोवन, जो भारतीय संस्कृति के अभिन्न अंग हैं, का इनके काव्यों में अतीव मनोरम वर्णन उपलब्ध होता है। वसिष्ठ, वाल्मीकि, कण्व और मारीच जैसे ऋषियों के आश्रमों का वर्णन पढ़कर भारतीय संस्कृति के प्रति मस्तक श्रद्धावनत होने लगता है। उनकी काव्यसम्पदा का स्वाध्याय करने वाला जब सन्तान की प्राप्ति के लिए चक्रवर्ती सम्राट् दिलीप को अपनी रानी सुदक्षिणा के साथ अपने कुलगुरु ब्रह्मर्षि वसिष्ठ के आश्रम में जाता हुआ देखता है (रघुवंश, प्रथम सर्ग), दिलीप द्वारा नन्दिनी की परिचर्या का वर्णन पढ़ता है (वही, द्वितीय सर्ग), राजा रघु को कौत्स से वरतन्तु के आश्रम की कुशलता का समाचार पूछते हुए देखता है (वही, ५।१-११), गुरुदक्षिणा की धनराशि समर्पित करने के लिए कौत्स की याच्ञा पर रघु को कुबेर पर आक्रमणार्थ सन्नद्ध पाता है (वही, ५।१२-३५), दशरथ को पुत्रप्राप्ति हेतु सफल पुत्रेष्टियाग करते हुए देखता है (वही, १०।१-८०), सुतीक्ष्ण की तीक्ष्ण तपस्या की रीति को पढ़ता है (वही, १३/४१-६४), सीता के मर्मस्पर्शी पतिव्रत की पावन कथा को पढ़ता है (वही १४ तथा १५ सर्ग), तथा भगवान् शंकर को पति के रूप में पाने के लिए पार्वती को सौन्दर्य का सहारा त्यागकर जब तपालीन देखता है (कुमारसम्भव, ५।१-२९) तो उसके मनोमस्तिष्क में निश्चय ही भारतीय संस्कृति के प्रति आकर्षण, आदर तथा निष्ठा के गम्भीर भाव पनप उठते हैं, जो प्रकारान्तर से राष्ट्रियभावना के ही प्रतिरूप होते हैं। हमारा विश्वास है कि कालिदास के किसी भी पाठक को यह तथ्य स्वीकार करने में कोई आपत्ति नहीं होगी कि कालिदास के काव्यों में भारतराष्ट्र के सभी गौरवपूर्ण प्रतीकों का आकर्षक एवं प्रेरक वर्णन हुआ है। फलस्वरूप

उनकी काव्यसम्पदा में भारतराष्ट्र की आत्मा ही प्रतिफलित हो उठी है। इसलिए हमें चाहिए कि हम उन्हें भारत का राष्ट्रकवि स्वीकार करें।

यहाँ यह भी उल्लेखनीय है कि कालिदास मे राष्ट्रियभावना के साथ ही साथ समग्र विश्व की मंगलकामना का भी निवास रहा है। उन्होंने जहाँ कहीं भी सार्वजनीन भाव प्रकट किए हैं वहाँ उनकी दृष्टि सार्वभौम हो गई है। उन्होंने समग्र विश्व मे श्री और सरस्वती के समन्वय की कामना की है (विक्रमोर्वशीय, ५।२४), सभी के दुःखो का अन्त हो जाने की प्रार्थना की है, सभी का सुख चाहा है, सभी की कामनाओ की पूर्ति माँगी है, और सभी को उल्लसित देखना चाहा है (वही, ५,२५), जिससे उनकी अन्ताराष्ट्रियभावना की भी अभिव्यक्ति हो जाती है।*

---

* यह शोधलेख कालिदास जयन्ती समिति (उज्जयिनी) द्वारा १९८२ में स्वीकृत तथा मेरठविश्वविद्यालय संस्कृतशोधपत्रिका, १९८३/१-२ (मयुवनाङ्क) मे प्रकाशित हुआ है।

# मम्मट एवं भिखारीदास के काव्यशास्त्रीय विचारो का तुलनात्मक अध्ययन

## (काव्य के प्रयोजन तथा हेतुओं के सन्दर्भ मे)

वर्तमान सदैव एक ओर 'घटित' से प्रभावित रहता है तो दूसरी ओर 'घटनीय' से। अतीत की घटनाएँ भविष्य की आशाओं और आकाक्षाओं से सम्पृक्त होकर वर्तमान मे समाहित रहती हैं। प्रत्येक बीता हुआ क्षण अतीत और प्रत्येक आने वाला क्षण भविष्य है। शृखला की कडियो की भाति इनका भी आपस मे सम्बद्ध होना अत्यन्त स्वाभाविक है।

लौकिक जगत् के कार्यकलाप की भाँति साहित्यिक जगत् की सर्जना पर भी उसकी पूर्ववर्तिनी साहित्यसर्जना का न्यूनाधिक प्रभाव पडा करता है। काव्यशास्त्र के विषय मे भी यही तथ्य देखा जाता है। चूकि काव्यशास्त्र साहित्यसर्जना की विविध विधाओ के लक्षणो का निर्माण करता है, और लक्षण ग्रन्थो का निर्माण प्राय लक्ष्य ग्रन्थो के आधार पर ही होता है, अत कोई भी काव्यशास्त्रीय ग्रथ विषय साम्य होने से अपने पूर्ववर्ती और परवर्ती काव्यशास्त्रीय ग्रन्थो से अवश्य ही कुछ न कुछ समता रखता है। इसी तथ्य को दृष्टिपथ मे रखकर प्रस्तुत शोधलेख मे काव्यशास्त्र के दो प्रमुख आचार्यों (सस्कृत काव्यशास्त्राचार्य मम्मट एव हिन्दी काव्यशास्त्राचार्य भिखारीदास) के दो काव्यशास्त्रीय ग्रन्थो (काव्यप्रकाश तथा काव्यनिर्णय) की काव्यप्रयोजनो तथा काव्यहेतुओं के सदर्भ मे तुलना की जा रही है।

हमारा विश्वास है कि काव्यशास्त्र के ग्रन्थों मे जहाँ एक ओर सस्कृत जगत् मे मम्मटाचार्य का काव्यप्रकाश अतिमहत्त्वपूर्ण है, वहाँ दूसरी ओर हिन्दीजगत् मे भिखारीदास का काव्यनिर्णय भी कम महत्त्वपूर्ण नही है। काव्य के स्वरूप का सागोपाग वर्णन करने वाले इन दोनो ग्रन्थो मे पर्याप्त साम्य

पाया जाता है। इसका कारण दोनों ही ग्रन्थकारों द्वारा काव्यशास्त्र के समान-विषय का चयन करना है। प्रस्तुत लेख में हमारा यह प्रयास रहेगा कि दोनों ही ग्रन्थों के आलोच्य अंशों की निष्पक्ष समीक्षा पाठकों के समक्ष पहुँचे, ताकि वे इन प्रसिद्ध भारतीय काव्यशास्त्राचार्यों की मनीषा से तुलनात्मक लाभ ले सकें जो कि अद्यतन समीक्षार्थी के लिए अतीव आवश्यक है।

(क) आचार्य मम्मट

संस्कृत काव्यशास्त्र के ज्ञाता एवं प्रणेता, कश्मीर निवासी आचार्य मम्मट ने दसवीं शताब्दी के उत्तरार्ध में अपने विश्वविख्यात काव्यशास्त्रीय ग्रन्थ काव्यप्रकाश की रचना की है।[1] यह उत्कृष्ट कोटि के विद्वान् थे। अपनी सारग्रहात्मिका और समन्वयात्मिका बुद्धि के द्वारा उन्होंने अपने ग्रन्थ में अपने पूर्ववर्ती आचार्यों के अभिमतों को जिस कौशल से प्रस्तुत किया है वह सुतरां श्लाघ्य है। इन्होंने काव्यप्रकाश के अतिरिक्त 'शब्दव्यापारविचार' नामक एक और छोटी सी काव्यशास्त्रीय पुस्तक लिखी है, जो 'इन्दु प्रकाशन, दहली' से प्रकाशित हुई है। उसको देखने से हमारी यह धारणा बनी है कि इनकी यह पुस्तक इनके विख्यात ग्रंथ 'काव्यप्रकाश' का मूलाधार है।

(ख) आचार्य भिखारीदास

विक्रम की अठारहवीं शताब्दी में हिन्दी काव्यशास्त्र के क्षेत्र में आचार्य भिखारीदास ने पदार्पण किया। काव्यशास्त्र के ज्ञाता होने के साथ ही साथ आचार्य भिखारीदास कवि भी थे। अपने कवित्व और पाण्डित्य से हिन्दी काव्यशास्त्र जगत् में इन्होंने अत्यन्त प्रतिष्ठा पाई। कवि और आचार्य भिखारीदास ने काव्यशास्त्र विषयक जिन चार ग्रन्थों की रचना की है, वे हैं—रस सारांश, छन्दार्णव, काव्यनिर्णय एवं शृंगारनिर्णय। इन चारों ग्रन्थों को देखने से ज्ञात होता है कि रस सारांश में रस-निरूपण, छन्दार्णव में छन्दो-वर्णन, काव्यनिर्णय में काव्य के विविध अंगों का निरूपण और शृंगारनिर्णय में शृंगार रस का निरूपण किया गया है। किन्तु काव्यनिर्णय भिखारीदास की प्रसिद्धि का मूलाधार है। इस ग्रन्थ के अन्तःसाक्ष्य से यह तथ्य प्रकट होता है कि इसकी रचना विक्रम संवत् १८०३ के आश्विन मास में विजयदशमी के

1. पी॰ वी॰ काणे, संस्कृत काव्यशास्त्र का इतिहास (हिन्दी संस्करण), पृ॰ सं॰ ३८७

दिन या तो प्रारम्भ हुई थी, या फिर सम्पूर्ण हुई थी[2] ।

(ग) काव्यप्रयोजन

काव्यप्रकाश एव काव्यनिर्णय - दोनो ही ग्रन्थो के प्रथम उल्लास मे सर्वप्रथम काव्यप्रयोजनवर्णन से ही काव्यशास्त्रीय विवेचन आरम्भ किया गया है । कहा जाता है कि 'प्रयोजनमनुद्दिश्य मन्दोऽपि न प्रवर्तते' । अत मानना चाहिए कि काव्यरचना भी किसी न किसी लक्ष्य की प्राप्ति के लिए ही की जाती है । इस विषय मे आचार्य मम्मट का कहना है—

काव्य यशसेऽर्थकृते व्यवहारविदे शिवेतरक्षतये ।
सद्य परनिर्वृतये कान्तासम्मिततयोपदेशयुजे ॥[3]

भाव यह है कि काव्यरचना यश के लिए, धन प्राप्ति के लिए, व्यवहार-ज्ञान के लिए, अमगल निवारण के लिए, तुरन्त ही परमानन्द की प्राप्ति के लिए तथा प्रियतमा के समान उपदेश देने के लिए होती है ।

इसमे कोई सन्देह नही है कि अच्छा काव्य दिग्दिगन्त मे कवि के यश को व्याप्त कर देता है और अनन्त काल के लिए उसे अमर बना देता है । उदाहरणार्थ कविकुलगुरु कालिदास की कविता को लिया जा सकता है । लेकिन काव्य कवि को केवल यश प्राप्ति ही नही कराता, बल्कि उसे आर्थिक दृष्टि से भी सम्पन्न करता है जैसे कि श्री हर्षवर्धन से कविवर धावक को धन की प्राप्त होती रही है । राजा आदि किस व्यक्ति के साथ कैसा आचरण करना चाहिए, इस प्रकार के आचार-व्यवहार की शिक्षा तो वह सभी को देता है । कतिपय धार्मिक काव्य तो अमगल का भी निवारण कर देते हैं जैसे कि मयूरकवि ने अपने कुष्ठ रोग की निवृत्ति भगवान् भास्कर की स्तोत्र-रचना करके कर ली थी । काव्य का उपदेश वेदो के उपदेश जैसा नही है, जो राजादेश की भाँति मजबूरी से भी पालनीय होता है । वह पुराणो के उपदेश जैसा भी नही है, जो मित्रो के उपदेश के समान नीरस और प्रतिक्रियाजनक हुआ

---

२ अट्ठारह सै तीन हो, सवत आश्विन मास ।
ग्रथ काव्यनिर्नय रच्यो, बिजै-दसै दिन दास ॥

—काव्यनिर्णय, १।४

३ काव्यप्रकाश, १।२

करता है। वह तो इन दोनो ही प्रकारो के उपदेश से विलक्षण होता है, जो प्रेमिका के सरस, हृद्य और सहर्ष पालनीय सुझावो के समान ही आकर्षक, रोचक और माननीय हुआ करता है। इन पाच प्रयोजनो के अतिरिक्त काव्य का एक प्रयोजन और भी है जो इन सबमे प्रमुख है, और वह है तुरन्त ही आनन्द प्रदान करना। कहना न होगा कि इसके अभाव मे कोई भी काव्य अपेक्षित महत्त्व प्राप्त नही कर पाता है, इसलिए इस प्रयोजन को 'सकल प्रयोजनमौलिभूत' कहा गया है[४]।

अब इस सदर्भ मे भिखारीदास का भी मन्तव्य देखना है। उनका विचार है कि—

> एकै लहै तपपुजनि के फल ज्यो तुलसी अरु सूर गोसाईं।
> एकै लहै बहुसम्पति केसव भूषन ज्यो बरबीर बडाई॥
>
> एकनि को जस ही सो प्रयोजन है रसखानि रहीम की नाईं।
> दास कवित्तनि की चरचा बुधिवन्तनि को सुखदै सब ठाईं॥
>
> प्रभु ज्यो सिखवे वेद, मित्र मित्र ज्यो सतकथा।
> काव्य रसनि को भेद, सुख सिखदानि तियानि ज्यो॥[५]

भिखारीदास की धारणा है कि कुछ लोगो की काव्यसर्जना तपस्याजन्य फल प्राप्त करा देती है। उदाहरणार्थ गोस्वामी तुलसीदास और सूरदास को लिया जा सकता है। इनकी कविता ने इन्हे ठीक वही फल दिया जो किसी तपस्वी को उसकी तपस्या से मिला करता है। कुछ लोगो को काव्य की सृष्टि से धनप्राप्ति भी हुआ करती है। उदाहरणार्थ केशव और भूषण को लिया जा सकता है। कुछ लोग केवल यश प्राप्ति की ही कामना से काव्यसर्जना करते हैं, जैसे कि रहीम और रसखान ने की थी। बुद्धिमानो के लिए कविता सदैव सुखदायक भी हुआ करती है तथा स्त्रियो द्वारा दी जाने वाली सुखपूर्वक सीख के समान ही कविता भी मनुष्य को सुखपूर्वक शिक्षा प्रदान करती है।

---

४ वही, १।२ वृत्ति भाग।

५ काव्यनिर्णय, १।१०-११

## तुलनात्मक समीक्षा

| मम्मट सम्मत काव्यप्रयोजन | भिखारीदास सम्मत काव्यप्रयोजन |
| --- | --- |
| (क) यशोलाभ | (क) यशोलाभ |
| (ख) अर्थलाभ | (ख) सम्पत्तिलाभ |
| (ग) व्यवहारज्ञान | (ग) × |
| (घ) अमंगलनाश | (घ) तप फललाभ |
| (ङ) सद्यः परनिर्वृति | (ङ) सुखद (सुखदान) |
| (च) कान्तासम्मितोपदेश | (च) स्त्रीसिमान सुखपूर्वक शिक्षादान |

(अ) यहाँ भिखारीदास ने मम्मट द्वारा वर्णित काव्यप्रयोजनों में से यश को यश के नाम से, अर्थ को सम्पत्ति के नाम से, सद्यः परनिर्वृति को सुखद (सुखदान) के नाम से और कान्तासम्मितोपदेश को सुखद सीख के नाम से स्वीकार किया है। इन चारों प्रयोजनों के अतिरिक्त भिखारीदास ने 'तप पुजफल' नामक एक और काव्य प्रयोजन की चर्चा की है, जिसे मम्मट के अमंगलनाश के समकक्ष माना जा सकता है, लेकिन तपपुज के द्वारा केवल अमंगल का ही नाश नहीं होता, बल्कि अन्य अनेक लौकिक और पारलौकिक फल भी प्राप्त होते हुए देखे जाते हैं। अतः यह स्पष्ट नहीं कहा जा सकता है कि भिखारीदास ने केवल अमंगल निवारण के ही अर्थ में तप पुजफल को स्वीकार किया है।

इन पाँच प्रयोजनों के अतिरिक्त मम्मट ने व्यवहारज्ञान नामक प्रयोजन की भी चर्चा की है। पर भिखारीदास ने इस अतीव महत्त्वपूर्ण प्रयोजन की उपेक्षा की है। वास्तव में काव्य यदि अच्छे-बुरे का ज्ञान नहीं कराता, सदाचार की शिक्षा नहीं देता, विवेक पक्ष को जागरित नहीं करता और किसके साथ कैसा व्यवहार करना चाहिए यह नहीं सिखाता, तो वह काव्य श्रेष्ठ नहीं हो सकता। अतः व्यवहारज्ञान जैसा प्रयोजन उपेक्षणीय नहीं कहा जा सकता है। सम्भव है कि भिखारीदास ने इस काव्य प्रयोजन का अन्तर्भाव अपने 'सुखद-सीख' नामक काव्यप्रयोजन में ही मान लिया हो।

(ब) मम्मट ने रसास्वादन से आविर्भूत आनन्द को काव्यरचना का सर्वश्रेष्ठ प्रयोजन माना है। उन्होंने सद्यः परनिर्वृति को सकलप्रयोजनमौलि-

मूल मानकर काव्य की रसात्मकता पर विशेष बल दिया है। किन्तु भिखारी-दास ने ऐसा कोई विचार नहीं किया है।

(ग) काव्यरचना कवि और सहृदय, दोनों के ही जीवनस्तर को प्रभावित करती है। इससे कवि को भी लाभ होता है और सहृदय श्रोता किंवा पाठक को भी। हम देखते हैं कि आचार्य मम्मट ने तो इस तथ्य का संकेत किया है, जिसके आधार पर काव्यप्रकाश के टीकाकारों ने मम्मटसम्मत काव्य-प्रयोजनों को कविगत, सहृदयगत और उभयगत के नामों से तीन भागों में विभाजित भी कर दिया है जो अच्छा भी लगता है, किन्तु भिखारीदास ने काव्यरचना के प्रयोजनों में निहित इस मनोवैज्ञानिक तथ्य पर ध्यान नहीं दिया है। फलस्वरूप इनका मत मम्मट के मत की तुलना में कुछ न्यून सा प्रतीत होता है।

(घ) काव्यहेतु

कारण के अभाव में कार्य का निर्माण सम्भव नहीं है। काव्यरचना के जिन कारणों को आचार्य मम्मट ने उल्लिखित किया है, वे हैं—

शक्तिर्निपुणता लोकशास्त्रकाव्याद्यवेक्षणात्।
काव्यज्ञशिक्षयाभ्यास इति हेतुस्तदुद्भवे॥[१]

अर्थात् काव्य का उद्भव—शक्ति, निपुणता और अभ्यास—इन तीन हेतुओं द्वारा होता है। मम्मट की दृष्टि में शक्ति कवित्वनिष्ठ एक संस्कार-विशेष है, जो कविता का बीज हुआ करता है, जिसके बिना कोई भी कवि काव्य सर्जना नहीं कर सकता, और यदि कोई कवि कवित्वबीजरूप संस्कारविशेष के अभाव में भी काव्य का निर्माण करता है तो उसका काव्य उपहासास्पद हो जाता है। मम्मट ने काव्यसर्जना के लिए चेतनाचेतनात्मक संसार के विविध प्रकार के व्यवहारों, छन्द-व्याकरण-कोष-कला-पुरुषार्थचतुष्टय-गज-तुरग-खड्ग आदि पदार्थों का निरूपण करने वाले शास्त्रग्रन्थों तथा महाकवियों द्वारा लिखित महाकाव्यों और अन्य इतिहासादिविषयक ग्रन्थों के स्वाध्याय से उत्पन्न होने वाली व्युत्पत्ति अर्थात् निपुणता को भी हेतु माना है। इतना ही नहीं, बल्कि उनकी दृष्टि में काव्यज्ञाताओं और काव्यसमीक्षकों की शिक्षा के अनुरूप काव्यनिर्माण करते रहने का निरन्तर अभ्यास भी काव्यसर्जना का हेतु है। इस

१ काव्यप्रकाश, १।३

सन्दर्भ में उनका यह भी कहना है कि काव्य का निर्माण करने में और उसमें उत्कर्ष लाने में शक्ति, निपुणता और अभ्यास— ये तीनों काव्यहेतु मिलकर ही 'हेतु' हुआ करते हैं, न कि स्वतन्त्र रूप से पृथक्-पृथक् रहकर[७] ।

काव्यहेतु के सन्दर्भ में भिखारीदास का कहना है कि—

सक्ति कवित्त बनाइबे की जिहि जन्मनछत्र मे दीनी विधातैं ।
काव्य की रीति सिख्यो सुकवीन सों देखी सुनी बहुलोक की बातैं ।।
दासजू जामे एकत्र ये तीनों बनैं कबिता मनरोचक तातैं ।
एक बिना न चलैं रथ जैसे धुरधर सूत की चक्र निपातैं ।।[८]

## तुलनात्मक समीक्षा

| मम्मट सम्मत काव्यहेतु | भिखारीदास सम्मत काव्यहेतु |
|---|---|
| (अ) शक्ति, | (अ) शक्ति |
| (ब) निपुणता तथा | (ब) लोकानुभव तथा |
| (स) अभ्यास । | (स) सुकवियों से काव्यसर्जना की शिक्षा ग्रहण करना । |

(अ) मम्मट और भिखारीदास—दोनों ही ने काव्य के तीन हेतु स्वीकार किये हैं। शक्ति को आचार्य मम्मट ने 'संस्कारविशेष' कहा है और भिखारीदास ने 'विधाता' द्वारा जन्मसमय में दी गई 'शक्तिविशेष' ।

(ब) मम्मटोक्त निपुणता को भिखारीदास ने लोकानुभव की संज्ञा दी है। किन्तु मम्मट न केवल लौकिकव्यवहारज्ञानजन्य निपुणता को ही नहीं लिया, अपितु उसमें छन्द-व्याकरण-कोश-काव्येतिहासादि-विविधविषयकज्ञान-जन्य निपुणता को भी समाहित किया है। फलस्वरूप उनके द्वारा निर्धारित की गई 'निपुणता' में ज्ञान की समग्रव्यापकता पाई जाती है। किन्तु भिखारीदास ने 'देखी सुनी बहुलोक की बातें' कहकर केवल लोकव्यवहारज्ञानजन्य निपुणता को ही काव्यहेतु मान लिया है जो हमारी दृष्टि से लोककाव्य की सर्जना के लिए तो पर्याप्त है किन्तु शास्त्रज्ञानगर्भित काव्य की रचना के लिए वह अपर्याप्त ही होगा। पर मम्मट द्वारा निर्धारित 'निपुणता' को प्राप्त कर लेने पर व्यक्ति किसी भी प्रकार के काव्य की सर्जना कर सकता है, इसमें

७ वही, १।३ वृत्ति भाग ।
८ काव्यनिर्णय, १।१२

सन्देह नहीं है। इससे सिद्ध है कि सर्वांगीण कवित्व की प्राप्ति के लिए लोकानुभव ही पर्याप्त नहीं है । इसके लिए विविध शास्त्र काव्येतिहासादि विषयों का भी ज्ञान होना ही चाहिए। लेकिन हमारे भिखारीदास इस तथ्य का अनुभव नहीं कर पाए हैं। अत कहना पडता है कि उनके द्वारा निर्धारित 'निपुणता' मे अव्याप्ति दोष है।

(स) मम्मट ने 'अभ्यास' के लिए कवि और विवेचक—दोनों से ही, न कि केवल कवि से ही—शिक्षा ग्रहण करके निरन्तर काव्यसर्जनाभ्यास करने की बात कही है, जो सर्वथा उचित है। क्योंकि काव्यसर्जना की प्रयोगात्मक शिक्षा कवि से मिलती है और सैद्धान्तिक शिक्षा विवेचक से। शायद कहने की आवश्यकता नहीं है कि काव्यसर्जना के आरंभिककाल में ये दोनों ही प्रकार की शिक्षायें आवश्यक होती हैं। किन्तु भिखारीदास ने सुकवियों से शिक्षा पाने के लिए तो कहा है, पर काव्यविचारकों का ध्यान उनके दृष्टिपथ म नहीं आया। उन्होंने पौन पुन्येन प्रवृत्तिरूप मम्मटसम्मत अभ्यास को भी काव्यसर्जना के हेतुरूप मे मान्यता प्रदान नहीं की है, जो चिन्तनीय है। प्रत्येक असहज क्रिया की निष्पत्ति के लिए पूर्वाभ्यास आवश्यक होता है और कहना न होगा कि काव्यसर्जना सहज क्रिया नहीं है।

(द) हालांकि मम्मट काव्यहेतुओं के सम्मिलित रूप को ही काव्यत्व का निमापक और उत्कर्षाधायक मानते हैं, फिर भी हमे ऐसा लगता है कि वह शक्ति का, कवित्व का बीज कहकर सर्वाधिक महत्त्व देना चाहते हैं। भिखारीदास ने भी काव्यसृष्टि के लिए तीनों ही हेतुओं का समन्वय अनिवार्य माना है। किन्तु उन्होंने इनम से किसी हेतु विशेष का महत्त्वविशेष नहीं बताना चाहा है। हाँ इतना अवश्य है कि वह इन तीनों ही हेतुओं का समन्वय करते हुए यह स्पष्ट कह देते है कि जिस प्रकार दण्ड, चक्र और सारथि के अभाव म रथ नहीं चल सकता, उसी प्रकार शक्ति, सुकवियों से प्राप्त शिक्षा और लोकानुभव मे से किसी एक का भी अभाव होने पर काव्यत्व का स्फुरण नहीं हो सकता, जबकि मम्मट ने इस प्रसग म ऐसा कोई उदाहरण नहीं दिया है।

## (ङ) निष्कर्ष

इसमे कोई सन्देह नहीं है कि संस्कृत काव्यशास्त्र के क्षेत्र मे जो महत्त्व आचार्य मम्मट का है, हिन्दी काव्यसमीक्षा के जगत् म वही महत्त्व आचार्य

भिखारीदास का है। किन्तु प्रकृत लेख मे प्रकट किए गए तुलनात्मक तथ्यो के आलोक मे यह निष्कर्ष निकलता दीखता है कि भिखारीदास की मनीषा अपने पूर्ववर्ती आचार्य मम्मट की संवेदनशील प्रतिभा को आक्रान्त करने की कामना तो रखती है, तदनुरूप कही कुछ प्रयत्नविशेष भी करती है, किन्तु सफल नही हो पाती। बल्कि इसीलिए वह कही-कही उसके समकक्ष भी नही ठहर पाती। लेकिन इसके बावजूद भी हमारी धारणा बनी है कि भिखारीदास की 'काव्यनिर्णय' निर्माण रूप यह साधना सफल है, आज के हिन्दी युग मे बहुमूल्यवती है, मम्मट के काव्यप्रकाश का स्वाध्याय करने मे भी सहायता प्रदान करती है, और इन्ही सब कारणो से प्रशंसनीय है *।

---

*(१) यह शोधलेख मेरठ विश्वविद्यालय संस्कृत शोधपत्रिका, १९८२/१-२ (संयुक्ताङ्क) मे प्रकाशित है।

(२) यह शोधलेख डॉ० नीरजा टण्डन, लेक्चरर् हिन्दी विभाग, कुमायूं विश्वविद्यालय, नैनीताल के संयुक्तनेतृत्व मे लिखा गया है।

# 'जय भारतभूमे' काव्यस्य मूल्यांकनम्

## (क) रचनापरिचय

'जय भारतभूमे' नामकमेक पद्यकाव्य विगते ईशवीये भू वसु ग्रह-भूमिते (१९८१) अब्दे 'देववाणी परिषद्, दिल्ली' त प्राकाश्यमायातमस्तीति नव-नवरचनास्वाध्यायशीलाना प्रगतिशीलाना सुरगवीसमुपासकाना विदितचरमेव भवेदिति मन्ये। काव्यस्यास्य प्रणेता रससिद्ध कविवरो डॉ० रमाकान्तशुक्लो वर्तते, यो हि *भारतराष्ट्रधान्या नवदिल्ल्या शालीमारविहारे आर-षष्ठे स्वीये* आवासे विहितवासो संस्कृतभाषाया मत्क्रियात्मको तीव्रतरो प्रचार-प्रसारो विदधानो महासचिवत्वेन च देववाणीपरिषद सेवमानोऽनारत संस्कृतसाहित्य-श्रीवृद्धये भव्यभाषाभावभरिता काव्यसम्पद विरचयन् संस्कृतसाहित्यससारे लभ्यमानसम्मानो वरीवृत्यते।

अस्मिन् काव्ये समानभावाना सप्ताना कविताना समावेशो वर्तते। तासा क्रमेण नामानि सन्ति—१-जय भारतभूमे, २-भजे भारतम्, ३-मम भारत विजयते, ४-भारतभूमिर्विलसति, ५-जय भारतमेदिनि विश्वनुत, ६-भारताख्य स्वदेश, ७-दिव्य मम भारत चेति। एतासु 'जय भारतभूमे' कवितायामष्टाविंशति, 'भजे भारतम्' कविताया चापि अष्टाविंशति, 'मम भारत विजयते' कवितायामेकादश, 'भारतभूमिर्विलसति' कविताया द्वादश, 'जय भारतमेदिनि विश्वनुते' कविताया नव, 'भारताख्य स्वदेश' कविताया द्वादश, तथा 'दिव्य मम भारतम्' कवितायामष्टौ पद्यानि सन्ति। सर्वाणि चेमानि समवेतानि भूत्वा अष्टोत्तरशतमन्यवानि भवन्ति। यद्यपि पुस्तकेऽस्मिन् 'जयभारतभूमे' वर्ज स्थाने-स्थाने निर्धारितानि 'भजे भारतम्'-'मम भारत विजयते'-भारतभूमि-विलसति'-'जय भारतमेदिनि विश्वनुत'-'भारताख्य स्वदेश'-'दिव्य मम भारतम्' चेति स्वरूपाणि शीर्षकाणि अस्या कृते सग्रहात्मकत्व प्रकटयन्ति, किन्तु सर्वेषु एषु शीर्षकेषु प्रतिपाद्यविषयस्य ऐक्यमालोक्य मामकी मति

अस्या कृतौ शतककाव्यत्वच्छविमनुभवति, न तु तथा आपातमनुभूत सम्प्रहात्मकस्वरूपम्। मन्ये यत्कविवरेण डॉक्टरशुक्लमहाभागेन स्वविरचित-'भाति मे भारतम्' इत्याख्यशतककाव्यवदेव (यन्मम दृष्टौ 'मालाकाव्य' सञ्ज्ञाधारणेऽपि क्षमयम्) एतद् 'जय भारतभूमे' नामकमपि काव्य शतककाव्य-रूपेणैव (मालाकाव्यरूपेणैव वा) प्रणीतमस्ति।

## (ख) भावपक्ष

एतत्काव्यमधीत्य पाठकस्य मनसि कविनिष्ठाया स्वदेशभक्तिभावनाया समुदयो भवतीति निश्चप्रचमेव। यतोहि अस्मिन् काव्ये प्रारम्भादवसानपर्यन्त भारतभूमेरेव गरिमा महिमा वा पाठकस्य अनुभूतिविषयो बोभवीति नान्य-तत पर किमपि। कवे दृष्टौ भारतभूमि जन्मभूमित्वात्स्वर्गादपि गरीयसी विद्यते (पृ० स० ३)। इदमेव कारणमस्ति यत्तेनास्या रचनाया आरम्भिकेषु अष्टाविंशतिपद्येषु विविधविशेषणै भारतभूमि सम्बोध्य तस्या भूरिशो जयकार कृतोऽस्ति। स स्वदेश भारत प्रिय मन्यते, स्वीया वा मातृभूमि भारतभूमि पवित्रा मन्यते, भारतस्य भारतभूमेर्वा इय प्रियता पवित्रता वा सर्वेषामेव मन पटले विहितास्पदा वर्तते। अतएव स प्रसन्नेन मनसा स्वदेश दिव्यभूत भारत भजते—

मदीय स्वदेश प्रिय भारत मे
मदीया प्रिया मातृभूमि पवित्रा।
इतीत्य त्रिलिङ्ग्या जनैर्गीयते यो
भजेऽह मुदा भारत त स्वदेशम्।
भजे त मुदा भारत दिव्यदेशम्॥

— पृष्ठसख्या, ४५

कविवरो डॉ० शुक्लमहाभागो निजदेशस्य प्रणमनीयता कीर्तनीयता-वन्द-नीयतादिरूपा विशेषता समनुभूय स्वदेश प्रणमति, कीर्तयते, वन्दते च, सदैव च कामयते यत्स्वदेशोऽभारत वृद्धि, मुद शोभा च प्राप्नोतु—

प्रणम्य प्रणम्यो मया य स्वदेश
सदा कीर्तनीय सदा वन्दनीय।
सदा वर्धतां मोदतां राजतां यो
भजेऽह मुदा भारत त स्वदेशम्
भजे त मुदा भारत दिव्यदेशम्॥ पृष्ठसख्या, ४८

एव प्रतिभाति यदेष कविवरो निजदेशे भारते भृश स्निह्यति, अत्यधिक समादर धारयति, महती च श्रद्धा करोति । अनेनैव हेतुना अयमभिलषति यद् भारते कमपि जन क्षुधा नैव पीडयेत्, निवासाभावो न बाधेत, वस्त्रहीनता च न सस्पृशेत, कुत्रापि चात्र कस्यापि केनापि शोषण नैव क्रियेत, विदुषामुपेक्षा नैव भवेत्, दरिद्रता नैव जायेत, दुर्बलता च नैव सम्पीडिता स्यात्—

उपेक्ष्येत नो यत्र वैदुष्यपुञ्जो
न वै भवता यत्र दारिद्र्यपुञ्ज ।
तथा दुर्बलाघात आस्तां न यत्र
भजेऽह मुदा भारत त स्वदेशम् ।
भजे त मुदा भारत दिव्यदेशम् ।।

पृष्ठसख्या ४७-४८

काव्येऽस्मिन् कवेरियमपि हार्दिकीच्छा समभिव्यज्यते यदत्र भारते देशद्रुहा, दस्यूना, कामकीटाना, वञ्चकाना, तस्कराणा कर्त्तव्यभ्रष्टाना च सुतरामभावो भवेत् । एवमेव स 'बलात्कार-हत्या-अपहार प्रहार-अशिक्षा-वधूदाह-भिक्षाचारादीना निन्द्याना जघन्याना देशापकीर्त्तिकराणाम् अकृत्याना क्रमणा पूर्णरूपेण लोप कामयते । तस्य च विश्वासोऽपि वर्त्तते यदेषामपकृत्यानामवश्यमेव लोपो भविष्यति—

(क) नितान्त विहीन कदाचित्तु य स्याद
गृहस्फोटकैर्वंसुभि विड्गसघै ।
तथा वञ्चकैस्तस्करैर्भ्रष्टकृत्यै
भजेऽह मुदा भारत त स्वदेशम् ।
भजे त मुदा भारत दिव्यदेशम् ।।

(ख) बलात्कारहत्यापहारप्रहारा ।
अशिक्षावधूदाहभिक्षाप्रचारा
कदाचित्तु लुप्ता भविष्यन्ति यस्मात्
(अवश्य विलुप्ता भविष्यन्ति यस्मात)
भजेऽह मुदा भारत त स्वदेशम् ।
भजे त मुदा भारत दिव्यदेशम् ।।

—पृष्ठ सख्या, ४४-४५

कविवरोऽयं स्वदेशस्य भारतदेशस्य तांस्तानपि दुर्लभान् सद्गुणान् अभिव्यनक्ति यैरयं स्वदेशो विश्वबन्धुतामापद्यमानः सर्वत्रैव सततं धवलं यशो विन्दते। एतैरेव च सद्गुणैर्भारतदेशोऽन्ताराष्ट्रिये प्राच्ये विश्वक्षितिजे भास्करायमाणो विद्यते—

(अ) कुटुम्बं धरित्री दया यस्य मित्रं
  मनुष्यत्वसेवा यदीयोऽस्ति धर्मः।
प्रसत्यं च शस्त्रं समस्तेऽपि लोके
  भजेऽहं मुदा भारतं तं स्वदेशम्।
  भजे तं मुदा भारतं विश्वदेशम्॥

—पृष्ठसंख्या ३५

(ब) स्वकीयां बुभुक्षां पिपासां नियम्य
  सदा रक्षिता येन भीताः प्रपन्नाः।
यमाहुर्विदग्धास्तथा शान्तिदूतं
  भजेऽहं मुदा भारतं तं स्वदेशम्।
  भजे तं मुदा भारतं विश्वदेशम्॥

पृष्ठसंख्या, ३६

(स) विश्वस्य बान्धव धर्मोक्षस्य साधक धन्।
  गायच्च पञ्चशील मम भारत विजयते॥

—पृष्ठसंख्या, ५०

(द) आशावादरताया आदर्शोद्घोषणानिपुणाया।
  यस्या निखिलापीयं वसुधैव कुटुम्बकं भवति॥

—पृष्ठसंख्या ५२

सहृदयहृदयधुरीणस्य कविवरस्यास्य मान्यतास्ति यदेषास्माकीना भारतभूमिः जागृतिशीला, क्रान्तिविलासा, कान्तियुता, सम्मानयुता, विद्रलोपिणी, मानसपोषिणी, समरविरोधिणी, शान्तियुता सत्य-अहिंसा-परहित-करुणासर्वसहता-प्रीतिधरा च वर्तते। एवमेव हरिनामामृततृप्ता, प्रेय-श्रेयसाधनिका, ब्राह्मक्षात्रप्रभापूरा सती व्यापारयुता, जनगणमनोजयगानयुता भूत्वा त्याग-भोगभूमिरपि विद्यते (पृष्ठ संख्या, २६-२७)। अन्यथा भारतीया

जना राष्ट्रभक्तिं भगवत्पूजामिव मन्यन्ते तथा अनया दुरवस्थां समूलमुन्मूलयितुं कृतसङ्कल्पा अनारतं यतमाना सन्ति (पृष्ठसंख्या, ३१)। आध्यात्मिकतारूपिणी परमस्पृहणीया सम्पत्तिः भारतस्यैव सविधे वरीवर्त्ति, यया समस्तसंसारस्य दुःखसंघातसंक्षयो विधातुं शक्यते। मनोऽभिरामा विविधाः कला अपि भारते एव लोचनातिथीभवन्तीत्यत्रापि कवेरस्य न संशयः (पृष्ठसंख्या, ४०-४१)। अनत्या एव जना आत्मवीरतामादधाना क्रोधमक्रोधेन, असाधुतां साधुतया, कदर्यतां दानवीरतया, हिंसां चाहिंसया जेतुं प्रभवन्तीति विलक्षणमेवास्ति वैलक्षण्यं 'भा' रतस्य स्वीयस्य भारतस्य (पृष्ठ संख्या, ५३)। अत्रत्यायां संस्कृतौ लोकसंस्कृतौ चापि महदुपयोगित्वमाकर्षकत्वं च विद्येते। विविधविधलोकनृत्य-मेला-महोत्सव-संस्कार-व्रत-पर्वणां यादृशानि मनोऽभिरामाणि समायोजनानि स्वीये भारतदेशे भवन्ति, तादृशानि अन्यत्र सुदुर्लभान्येव सन्ति। एभिरपि भारतभूमेर्महिमा सुतरां संवर्धते एव (पृष्ठसंख्या, १७-१८, ३३, ४२, ५०)। प्रकृतिजन्या कृषिक्रियाजन्या च यावती शोभा भारते भाति, तावती अन्यत्र क्वापि न लोचनगोचरीभवति। भारत एव षण्णामृतूनामसीमं नयनमनोहारि च वैभवं लोकैः समनुभूयते, येन भारतं सदैव 'भारत' संस्थिष्ठते (पृष्ठ संख्या, २२, २३, ५१,५५, ५८-६०)।

स्वीये भारते देशे विभिन्नभाषा-धर्म-सम्प्रदायानां सत्त्वेऽपि भारतीयेषु जनेषु ऐक्यभावमालोक्य कविवरो डॉ० शुक्लमहाभागो मोदमापद्यते। सूत्रे मणिगणानिव राष्ट्रियभावे परस्परं सङ्ग्रथितानशेषान् भारतीयान् जनानालोकमालोकं कविवरोऽयममन्दमानन्दसन्दोहमनुभवति। तदीयोऽयमानन्दः पाठकानपि राष्ट्रभक्तिभरितान् संविधाय समानन्दयतीत्यत्र न मे मनागपि लेशः (पृष्ठसंख्या, १०,१९, ५१)। कविनामुना स्वीयस्य भारतदेशस्य शान्तिप्रियतायां तदाधाते च शक्तिशालितायाः अपि सम्प्रयोगे अमोघं सामर्थ्यं समुपवर्णितमस्ति, येन भारतीयेषु जनेषु स्वीयरक्षा सुरक्षाभावनापि सुदृढं पदं निदधातितराम्। अत्र मन्ये यदत्रापि स्वराष्ट्रहितसाधने कवेः कौशलं विजृम्भतेतराम्।

भारते विधीयमानां सर्वतोमुखीं वैज्ञानिकीं प्रगतिमपि कविवरो डॉ० शुक्लमहाभागः एतस्य गरिम्णो महिम्नश्च परिवर्धने उल्लेखनीयं हेतुं मन्यते। एतेनापि हेतुना च भारतं विश्वमञ्चे महत्त्वपूर्णां भूमिकां बिभ्रदस्तीति स्वीयकाव्ये साधु साधयन् कविवरोऽयं भारतीयेषु भारतीयतां प्रति स्पृहणीयं भावं जनयतीति मम विश्वासः।

## (ग) कलापक्ष

भव्येऽस्मिन् काव्ये कविवरेण काव्यकलापक्षोऽपि चारुतया सन्निवेशितोऽस्ति। छन्दोऽलङ्कारगुणरीतिप्रभृतीनि सर्वाण्येव काव्यकलापक्षीयाणि अङ्गानि लघुन्यपि अस्मिन् काव्ये अवलोचकलोचनातिथीभवन्ति। सक्षेपेणात्र तेषा विवरण प्रस्तूयते—

### छन्दांसि

ताटङ्क-भुजङ्गप्रयात-दिक्पाल-आर्या-तोटकमालिनी-द्रुतविलम्बितशार्दूलवि-क्रीडिताख्यानि प्रसिद्धान्यप्रसिद्धानि च छन्दांसि काव्येऽस्मिन् अनुभूति-विषयतामायान्ति। यथा प्रतिपाद त्रिंशन्मात्रस्य, क्रमेण षोडश्या तदनन्तर पुनश्चतुर्दश्या च मात्राया यतियुतस्य ताटङ्कनामकस्य छन्दसोऽनुभूतिरधोलिखित-पद्यासदृशेषु अष्टाविंशतिपद्येषु बोभूयते—

> काशीमथुरापुरीद्वारका—
> हरिद्वारमाहात्म्ययुते,
> सेतुबन्धकन्याकुमारिका—
> गङ्गासागरकीर्तियुते।
> बदरीनाथवंशवीज्वाला—
> हैमकुण्डयुगयशोधरे,
> जय जय जय हे भारतभूमे,
> जय जय जय भारतभूमे॥
>
> —पृष्टसख्या, १२

प्रसङ्गेऽस्मिन्नुल्लेखनीयमस्ति यदस्य छन्दस प्रयोगे कविवरेण डॉ० शुक्ल-महाभागेन यतिविधाने यत्र-कुत्रचित् वैपरीत्यमपि अवलम्बितमस्ति। यत्र प्रतिपाद षोडशी मात्रा तदनन्तर पुनश्चतुर्दशी मात्रा यतियुता स्यादित्यस्य नियमस्य वैपरीत्याद् अत्र कुत्रचित् पद्ये प्रथम चतुर्दश्या मात्राया तदनन्तर पुन षोडश्या मात्राया यतिरागतास्ति। कस्मिंश्चित्पद्ये तु उभयवार पञ्चदशी एव मात्रा यतिमती दृश्यते। किन्तु छन्दस प्रवाहप्राबल्याद् भावपक्षस्य च सामर्थ्या-दिद सर्वं कविकृत परिवर्तन काव्यसौष्ठव व्याहन्तु कथमपि नैव समर्थमस्ति, अपितु प्रकृतछन्दोभेदविधाने कविकौशलस्यैव द्योतक प्रतिभाति।

# श्रीमद्भागवत में राष्ट्रियभावना

महर्षि श्रीवेदव्यासप्रणीत यह पावन ग्रन्थरत्न संस्कृत-साहित्य का एक अतीव आकर्षक उपजीव्य ग्रन्थ है, इसमे भक्ति, ज्ञान और वैराग्य की तीन विचारधाराओ की जो पावन त्रिवेणी प्रवाहित हुई है उसमे अवगाहन करने वाले प्रत्येक मनुष्य की अन्तरात्मा प्रमुदित हो उठती है, इसमे कोई सन्देह नहीं है। साथ ही साथ कथातन्तुओ के माध्यम से सूर्यवंश, चन्द्रवश और यदुवश के राजा महाराजाओ के चरितो को श्रवणगोचर करके हमे अपने पुरातन भारत-वर्ष के पुरातन किन्तु गौरवपूर्ण इतिहास का परिज्ञान भी हो जाता है जिससे हम अपने अतीत पर गर्व करने लगते हैं।

भागवतकार श्रीवेदव्यास ने अपने इस परमपावन ग्रन्थरत्न मे कुछ स्थलो पर भारत, भारतीयता और भारतभक्तिभावना का भी अतीव हृदयस्पर्शी एव प्रभावशाली वर्णन किया है, जिसे पढकर मनोमस्तिष्क मे राष्ट्रियभावना का उदय अनायास ही हो उठता है। उन्होने भगवान् श्री ऋषभदेव के चरितवर्णन के प्रसग मे उनके ज्येष्ठ पुत्र चक्रवर्ती सम्राट् भरत के नाम पर इस देश का भारतवर्ष नाम पडने का बडे ही गौरव के साथ उल्लेख किया है[1], तथा उसी प्रसग म आगे चलकर भारतवर्ष को बडी ही भावुकता के साथ पुण्यभूमि कहा है[2]। भूमण्डल के विस्तार का वर्णन करने के प्रसग मे जम्बूद्वीप का वर्णन करते

---

१ (क) येषा खलु महायोगी भरतो ज्येष्ठ श्रेष्ठगुण आसीद्येनेद वर्षं भारत-मिति व्यपदिशन्ति।

(ख) सुमति राष्ट्रभृत सुदर्शनमावरण धूम्रकेतुमिति।
अजनाभ नामैतद्वर्षं भारतमिति यत आरभ्य व्यपदिशन्ति॥

—श्रीमद्भागवत, ५।४।९,५।७।३ क्रमश

२ अहो भुव सप्तसमुद्रवत्या द्वीपेषु वर्षेष्वधिपुण्यमेतत्।
गायन्ति यत्रत्यजना मुरारे कर्माणि भद्राण्यवतारवन्ति॥

—वही, ५।६।१३

हुए वेदव्यास ने अपने भारतवर्ष का जो वर्णन किया है, उसे पढ़कर तो आत्मा में देशभक्ति किंवा राष्ट्रभक्ति के भाव तुरन्त ही पल्लवित हो उठते हैं। यहाँ के अनेक पर्वतों और नदियों का रागात्मक वर्णन करते हुए उनका कहना है कि भारतवर्ष सर्वश्रेष्ठ है, देवता भी इस देश की महिमा का गान करते हैं, उनकी दृष्टि में भारतवर्ष में जन्म लेने वाले मनुष्य या तो अवश्य ही विशेष पुण्यशाली हैं, अथवा जन्म देने वाले भगवान् ने स्वयं ही इनका पक्ष लेकर इन्हें इस उत्तम देश में जन्म दिया है। इस भारतदेश में जन्म पाने के लिए देवता तरसते हैं, इसकी तुलना में उन्हें मिला हुआ स्वर्ग भी तुच्छ ही दिखाई देता है, यहाँ कर्मठता एवं क्रियाशीलता को देख-देख वे लोग यहाँ के लिए स्पर्धालु हो जाते हैं, उन्हें स्वर्ग में दोष दिखाई देने लगते हैं, स्वर्ग में कल्पायु होकर जीने की इच्छा छोड़कर वे भारत में अल्पायु होकर भी जीना अच्छा समझते हैं, यहाँ की धर्म प्रधान एवं भक्तिभाव संवलित जीवनचर्या को प्राप्त करने के लिए वे ब्रह्मलोक के भी सुख को त्यागने में औचित्य देखते हैं, फलस्वरूप वे अपने बचे हुए पुण्य के सहारे भारतवर्ष में जन्म पाने की लालसा करते हैं।[3]

---

३ अहो अमीषां किमकारि शोभनं प्रसन्न एषां स्विदुत स्वयं हरिः।
यैर्जन्म लब्धं नृषु भारताजिरे मुकुन्दसेवौपयिकं स्पृहा हि नः॥
किं दुष्करैर्नः क्रतुभिस्तपोव्रतैर्दानादिभिर्वा द्युजयेन फल्गुना।
न यत्र नारायणपादपङ्कजस्मृतिः प्रमुष्टातिशयेन्द्रियोत्सवात्॥
कल्पायुषां स्थानजयात्पुनर्भवात् क्षणायुषां भारतभूजयो वरम्।
क्षणेन मर्त्येन कृतं मनस्विनः सन्न्यस्य संयान्त्यभयं पदं हरेः॥
न यत्र वैकुण्ठकथासुधापगा न साधवो भागवतास्तदाश्रयाः।
न यत्र यज्ञेशमखा महोत्सवाः सुरेशलोकोऽपि न वै स सेव्यताम्॥
प्राप्ता नृजातिं त्विह ये च जन्तवो ज्ञानक्रियाद्रव्यकलापसम्भृताम्।
न वै यतेरन्नपुनर्भवाय ते भूयो वनौका इव यान्ति बन्धनम्॥

× × ×

यद्यत्र नः स्वर्गसुखावशेषितं स्विष्टस्य सूक्तस्य कृतस्य शोभनम्।
तेनाजनाभे स्मृतिमज्जन्म नः स्याद् वर्षे हरिर्यद्भजतां शं तनोति॥
— वही, ५।१९।२१-२८

वेदव्यास ने आश्रमव्यवस्था, वर्णव्यवस्था आदि भारतवर्षीय सांस्कृतिक तत्त्वो पर भी पर्याप्त प्रकाश डाला है। इनके माध्यम से भारतवर्ष के जनजीवन का दर्शन पाठको के समक्ष प्रस्तुत करके उन्होने भारतीय जीवनदर्शन की स्पृहणीयता, रमणीयता एव वरणीयता को ध्वनित करके भारतीयो के मन मे अपनी भारतीय जीवन-पद्धति के प्रति गौरवपूर्ण भावना उद्दीप्त की है जो प्रकारान्तर से राष्ट्रिय भावना का प्रतिरूप कही जा सकती है।[४] उन्होंने राष्ट्र के प्रजाजनो की रक्षा तथा सुरक्षा के लिए लोकरजक शासक की आवश्यकता पर भी पर्याप्त बल दिया है। ध्रुववशीय राजा अग के पुत्र वेन के प्रजापीडक क्रूर कर्मों की निन्दा करके उन्होने अपना यह मन्तव्य भी प्रकट कर दिया है कि शासक को प्रजारक्षक ही होना चाहिए, न कि प्रजाभक्षक। अपने नृशस कुकृत्यो के परिणामस्वरूप ऋषियो मुनियो के क्रोध का पात्र बन जाने के कारण वेन की मृत्यु पर प्रजा म व्याप्त अराजकता के कारण चोरी, डकैती, लूट-मार, हत्या आदि दुष्परिणामो पर प्रकाशपात करते हुए वेदव्यास ने राष्ट्र की कुशलताहेतु एव प्रजाप्रेमी देशभक्त शासक की अनिवार्यता प्रकट करके अपने राष्ट्रिय भाव को ही उजागर किया है, इसमे कोई सन्देह नही है[५]।*

---

४ वही, (क) ७।११ अध्याय से १५ तक (ख) ११।१७ अध्याय से १८ तक।
५ वही, ४।१४/१-४०

*यह शोधलेख उदीची (नैनीताल), १९८५/२ मे तथा लखनऊ विश्वविद्यालय हीरक जयन्ती पत्रिका मे प्रकाशित है।

# कुमाऊँ के ग्वॅलदेवता

भारतवर्ष के कुमाऊँ क्षेत्र मे ग्वॅलदेवता की महिमा सर्वत्र व्याप्त है। यहाँ के आवालवृद्ध स्त्री-पुरुष इनके यश और प्रताप से परिचित हैं, इनके प्रति आस्था रखते हैं, इनके भक्त हैं, बडे विश्वास के साथ समय समय पर इनकी यथाशक्ति पूजा करते हैं, और आवश्यकता पडने पर अपने मनोरथ की पूर्ति हेतु इनसे प्रार्थना करते हैं, जो यदि न्यायोचित हुई तो शत प्रतिशत सफल भी होती है। यह सब प्रत्यक्ष अनुभव करके मेरा यह विश्वास बना है कि कुमाऊँ मे ग्वॅलदेवता बहुत ही लोकप्रिय हैं और यह अपनी शरण मे आए हुए लोगो का, बिना किसी भेदभाव के, समुचित उपकार किया करते हैं।

ग्वॅलदेवता के नाम के उच्चारण मे कुछ विभिन्नता पाई जाती है। यहाँ इन्हे ग्वॅलदेवता, ग्वल्लदेवता, गॉलदेवता, गोलदेवता, गोलादेवता आदि अनेक नामो से पुकारा जाता है। किंतु इतना निर्विवाद है कि यह अपने भक्त की भावना पर ही ध्यान देते हैं, उसकी भाषा या बोली की शुद्धता या अशुद्धता पर नही। इनके इस नाम की मौलिकता और सार्थकता के सम्बन्ध म यहा के कुछ प्रबुद्ध लोगो की धारणा है कि जब ग्वलदेवता सद्यो-जात शिशु थे और सौतेली माताओ द्वारा एक गोष्ठ (गोशाला) मे मर जाने के लिए फेंक दिए गए थे तो यह वहाँ गौओ का दूध पीकर जीवित रहे थे, इसीलिए इन्होने बडे होकर स्वय अपना यह नाम रख लिया था।

यह ऐतिहासिक महापुरुष माने जाते है। इनका जीवनचरित अतीव अद्भुत है। इस सम्बन्ध मे जो कुछ जानकारी प्राप्त हो सकी है, तदनुसार मेरा विश्वास बना है कि यह कुमाऊँ के चन्द (चन्द्र) वशीय राजा हालराज के पुत्र थे। हालराज की राजधानी चम्पावत मे थी और वह बहुत ही सम्पन्न राजा था। उसकी सात रानियाँ थी, किंतु थी सभी नि सन्तान। अत सब सुख होने के बावजूद भी वह सन्तान के अभाव के कारण प्राय खिन्न रहा करता था। एक दिन वह अपनी इसी खिन्नता के आवेग मे अपने कुछ सेवको

को साथ लेकर मृगया के लिए निकल गया। वहाँ प्यास लगने पर उसने एक सेवक को पानी लाने के लिए आदेश दिया। संयोग की बात कि वह सेवक जिस झरने पर पानी के लिए गया, वहाँ पहले से ही दो भैंसे आपस में लड़ रहे थे। वहाँ एक नवयुवती भी बैठी हुई थी। उसने उस सेवक से कहा कि तुम पहले मेरे इन भैंसो को अलग अलग कर दो, तब पानी भरो। सेवक ने राजा के प्यासे होने का उल्लेख किया, पर युवती ने एक न सुनी। विवश होकर उस सेवक ने भैंसो को अलग अलग करने का पूरा प्रयास किया, किंतु उसे सफलता नहीं मिली। इस पर युवती ने उसके पौरुष का उपहास किया और उसे पानी भी नहीं भरने दिया। लज्जित होकर सेवक पानी लिए बिना ही वापस चला गया और उसने सारा समाचार राजा को सुनाया। राजा तुरन्त वहाँ पहुँचा। भैंसे अब भी वहाँ उसी प्रकार लड़ रहे थे। उस युवती ने राजा को भी पानी पीने के पहले उन भैंसो को अलग-अलग कर देने के लिए कहा। राजा पहले तो कुछ हँसे, फिर बड़े आत्म-विश्वास के साथ भैंसो को अलग-अलग करने लगे। किंतु पूरा-पूरा प्रयत्न करके भी राजा भैंसो को अलग अलग नहीं कर सके। यह देख कर उस युवती ने उठ कर स्वयं ही उन लड़ते हुए दोनों भैंसो को क्षणमात्र में ही अलग-अलग करके शान्त कर दिया और राजा को पानी पीने के लिए स्वतन्त्र कर दिया। राजा हालराय उस युवती के इस शौर्यसम्पन्न कार्य को देखकर अत्यधिक प्रभावित हुआ। उसने उसका परिचय पूछा तो युवती ने कहा कि वह एक महात्मा की पुत्री है, अविवाहित है, और उसका नाम कलावती है। राजा उस युवती से इतना प्रभावित हो गया था कि उसने उसके साथ विधिवत् अपना विवाह करने की हार्दिक इच्छा प्रकट कर दी। युवती ने भी अपनी स्वीकृति दे दी। फलस्वरूप उन दोनों का विवाह हो गया और इस प्रकार राजा हालराय के महल में आठवीं रानी का शुभागमन हुआ। किन्तु यह विवाह उसकी अन्य सातों रानियों में से किसी को भी अच्छा नहीं लगा। अतः वे सब मिलकर इस नई रानी से ईर्ष्या-द्वेष करने लगीं। किंतु राजा को इस तथ्य का पता नहीं चला।

आठवीं रानी को पाकर राजा हालराय का सन्तानविषयक भाग्योदय हो गया। फलस्वरूप यह रानी गर्भवती हुई। राजा ने इसके प्रसूतिकाल में अन्य सातों रानियों को इसकी परिचर्या का भार सौंप दिया। उन सबने मिल कर इस अवसर पर जच्चा और बच्चा—दोनों को ही मार डालने का

षड्यन्त्र किया। अत उन्होंने प्रसव के लिए महल का ऐसा भाग चुना, जहाँ वायु की शीतलहरियां थपेड़े मार रही थी, ताकि जच्चा (जननी) की शीत से मृत्यु हो जाए, और होने वाले बच्चे को जननी द्वारा तुरन्त देखने से अपशकुन तथा अपदृष्टि आदि का कही दोष न लगे, इस बहाने रानी की आँखो पर मोटी और काली पट्टी भी बाँध दी, ताकि बच्चे (सद्योजात शिशु) को मारने की व्यवस्था निर्विघ्न पूरी की जा सके। समय पर रानी ने एक अति भव्य राजकुमार को जन्म दिया। किन्तु उन सातो रानियो ने उस शिशु को रोने का भी अवसर दिए बिना उसे महल के नीचे एक गोशाला मे गौओ के बीच मरने के लिए चुपचाप फेंक दिया और रानी के पास रक्त-रंजित एक सिल – लोढे को रख दिया। प्रसव वेदना की मूर्च्छा से मुक्त हुई रानी की आखो से पट्टी हटा कर उस सिल-लोढे को दिखाती हुई और बड़े कपटपूर्ण ढग मे घडियाली आँसू बहाती हुई उन सातो सौत रानियो ने यह सिद्ध कर दिया कि उस रानी ने इस सिल—लोढे को ही जन्म दिया है। उधर वह सद्योजात शिशु गौओ का ही स्तनपान करके जीने लगा। जब सातो रानियो ने यह देखा तो उसे नमक से भरी कोठरी मे फेंक दिया। पर उस बालक के लिए नमक भी चीनी बन गया। फिर तो क्रुद्ध होकर उन सब रानियो ने उसे एक सन्दूक मे बन्द करके नदी मे डूब मरने के लिए फेंक दिया। किन्तु वह सन्दूक नदी मे डूबी नही, बहने लगी। थोडी दूर आगे चलकर वह एक मछुए के सामने से गुजरी। उसने उसे नदी के प्रवाह से निकाल लिया और उसे खोलकर देखा तो इस अति सुन्दर बालक को देखकर दग रह गया। वह सन्तानहीन था। अत इस बालक को उसने अपने पुत्र के समान बड़े ही लाड-प्यार के साथ पाल पोष कर बडा किया। बडा होने पर इसी का नाम ग्वॅल हुआ। इसे घोडे की सवारी करने का शौक लगा। अत मछुए ने काठ का घोडा बनवाकर इसे दे दिया। यह बालक उसी पर सवारी सी करता हुआ घूमा करता था। घूमता हुआ यह राजा हालराय के रनिवास की ओर भी चला जाया करता था। वहाँ रानियो के नहाने के लिए एक स्नानसरोवर था। जब वहाँ वे ही सातो रानियां नहाने के लिए आती थी, तो यह वहाँ उनके बीच पहुँचकर उनसे कहा करता था कि तुम सब यहाँ से हटो, क्योकि यहाँ तो मेरा यह घोडा पानी पिएगा। उनके स्नानोपकरण को भी यह नष्ट-भ्रष्ट कर देता था। अत एक दिन उन सभी रानियो ने राजा से शिकायत की। इस पर राजा ने

बालक को सबके सामने अपने दरबार मे बुलवाया और भविष्य मे ऐसा उपद्रव न करने के लिए कहा। किंतु बालक ने कहा कि मेरा घोडा तो राजमहल के स्नानसरोवर का ही पानी पिया करता है, किसी अन्य जलाशय का नही। तब राजा ने हँसकर कहा कि बेटे, तुम्हारा घोडा तो लकडी का है, यह भला कैसे पानी पी सकता है ? यह सुन कर बालक ने भी हँसकर कहा कि यह घोडा न केवल पानी पीता है, बल्कि लोहे के चने भी खाता है। राजा ने जब "यह सब" असम्भव बताया तो बालक ने बडी गम्भीरता के साथ कहा कि राजन्, यदि आपकी रानी एक सिल—लोढे को जन्म दे सकती है, तो मेरा काठ का घोडा पानी क्यो नही पी सकता ? और लोहे के चने क्यो नही खा सकता ? और आपके अनुसार यदि मेरा यह काठ का घोडा खा पी नही सकता, तो आप यह भी क्यो नही समझते कि किसी भी स्त्री की कोख से सिल-लोढे का जन्म नही हो सकता।

बालक की बातो से राजा हालराय को अपनी अज्ञता का बोध हो गया। उसने बालक से परिचय पूछा तो बालक ने बताया कि वह उन्ही का पुत्र है और वही पुत्र है जिसे जन्म के ही समय सौतेली माताओ ने वहाँ से उठा कर गोशाला म फेंक दिया था और उसके स्थान पर एक रक्तरंजित सिल—लोढे को रख दिया था। यह सब सुनकर राजा हालराय ने तुरन्त ही उठकर प्रसन्न होकर अपने पुत्र को गोद मे उठा लिया।

अब राजा हालराय को अपनी सातो ही वन्ध्या रानियो के अतिजघन्य अपराध का पता चल गया। अत उसने उन सबको खौलते हुए तेल के कढाव मे भूनकर मार डालने का आदेश दे दिया। इस कठोर दण्ड को सुनकर सातो ही रानिया बालक से अपन अपने अपराधो को स्वीकारती हुई हाथ जोडकर रक्षा हेतु प्रार्थना करने लगी। छोटी रानी ने भी बड प्यार से अपने पुत्र से उन सब सौतेली माताओ के अपराधो को क्षमा कर देने के लिए कहा। तब मुस्कराते हुए उस बालक ने कहा कि पिताजी, अब इन सभी को आप भी माफ कर दीजिए। इन्ह अपने अपराधो पर पश्चात्ताप हो रहा है। बालक की उदार बातें सुनकर राजा न उन सबको माफ कर दिया। यह सब देखकर सभी सौतेली माताओ के दिल म बालक के प्रति आदर, स्नेह और वात्सल्य का स्रोत फूट पडा। उन सबकी आखो मे प्रेमाश्रु बहने लगे। फिर तो उन सबने बालक को 'मेरा बेटा', 'मेरा लाल' आदि कह-कहकर और गोद मे ले-लेकर बडे लाड-दुलार से चूमा। गम और आनन्द का सागर उमडने लगा।

राजा हालराय के बाद उनके यह पुत्र, राजकुमार ग्वॅल ही चम्पावत के राजा हुए। इनकी प्रजापालन-पद्धति अतीव अच्छी थी। यह अपनी प्रजा का अपने पुत्र के समान पालन-पोषण करते थे। शासन, अनुशासन और न्याय के प्रति यह सदैव विशेष रूप से जागरूक रहते थे। इन्होने अपने राज्य का विस्तार भी पर्याप्त किया था। इनकी सेना मे धर्मदास, छिरमल, भीलू और कालू नाम वाले चार सैनिक बडे ही शूर-वीर थे। चारो ही इनके अनन्य सहायक थे। क्योकि इन चारो वीरो की उत्पत्ति राजा ग्वल के जन्म से सम्बन्धित रक्तरंजित सिल, लोढा, सिल के नीचे की मिट्टी और लोढे के नीचे की मिट्टी से क्रमश हुई थी। अत ये चारो ही राजा ग्वल के परम आत्मीय थे। राजा ग्वल ने अपने सम्पूर्ण राज्य को सभी दृष्टियो से सचमुच ही सुराज्य बना दिया था। फलस्वरूप सारी प्रजा इन्हे भगवान् की भाति ही मानती थी।

ससार की नश्वरता के नियमानुसार जब राजा ग्वल दिवगत हुए, तो प्रजा शोकाकुल हो गई, अपने को बेसहारा समझने लगी, न्याय से भी वचित होने लगो, और उसके कामो मे भी रुकावटें आने लगी। फलस्वरूप उसके मन मे अपने दिवगत राजा ग्वल के प्रति श्रद्धाभाव का अतिरेक जागा और वह उनकी चितास्थली पर जाकर उन्हे अपना दुख सुनाने लगी, न्याय की पुकार करने लगी। चूकि राजा ग्वल प्रजावत्सल और न्यायप्रिय राजा थे, अत उनकी सत्त्वसम्पन्न आत्मा दिवगत होकर भी अपनी प्रजा के दुखो को दूर करने और उन्हे न्याय देने/दिलाने के उपकारपूर्ण कार्यों मे पुन लग गई। अतएव प्रजा मे इनके प्रति पूर्णतया देवत्व की भावना का उदय हो गया और फलस्वरूप इनकी चितास्थली पर लोगो ने इनके मन्दिर का निर्माण करा कर वहा इनकी अश्वारूढ प्रतिमा भी प्रतिष्ठित कर दी। इस प्रकार चम्पावत के चन्द्रवशीय राजा ग्वल ही आजीवन किए एव जीवनोपरान्त भी किए जाने वाले अपने सत्त्व-शौर्य-न्यायसम्पन्न, भव्य दिव्य सत्कार्यों से सबके सच्चे ग्वल देवता के रूप मे प्रतिष्ठित हुए।

तदुपरान्त तो शनै शनै सम्पूर्ण कुमाऊ क्षेत्र मे इनकी देवता के रूप मे मान्यता हो गई। जगह-जगह पर इनके अनेक मन्दिर भी स्थापित हो गए। आज चितई, घोडाखाल, सौला, मलौटा, ताडीखेत आदि स्थानो पर बने हुए ग्वॅल देवता के मन्दिर प्रमुखरूपेण उल्लेखनीय हैं। आज भी लोग इन मन्दिरो मे जाकर ग्वल देवता को अपने दुख दर्द सुनाते हैं, सरकारी स्टाम्प्ड पेपर पर विधिवत् अपील लिखकर रख आते हैं, और अपने किसी मनोरथ विशेष को

पूरा कराने के लिए मनौती मनाते हैं। नवरात्र के अवसर पर तो इन मन्दिरों में आने वालों की भारी भीड़ हो जाती है मेले लगते हैं, विशेष प्रकार से पूजा की जाती है, "जागर" (अनुष्ठान विशेष) होते हैं और सुखद आश्चर्य का विषय यह है कि यदि कोई मनुष्य सच्चे हृदय से ग्वल देवता की शरण में जाकर उनसे अपनी बात कहता है और उसकी बात शतप्रतिशत मानवीय न्यायोचित है, तो ग्वल देवता उसकी प्रार्थना को निश्चय ही सफल करते हैं, इसमें मुझे संशय नहीं है।

एषा शब्दमयी पूजा ग्वलदेवपदाब्जयोः।
अर्प्यते ह्यनया बुद्ध्या मयि प्रीतो भविष्यति ॥*

---

* यह शोधलेख श्रीनन्दादेवी शताब्दी स्मारिका (नैनीताल), १९८३-८४ तथा वर्तिस्या (लखनऊ), १९८४/३ में प्रकाशित है।

# महाकवि कालिदास का हिमालय

संस्कृत साहित्य के मूर्धन्य महाकवि कालिदास की नवनवोन्मेषशालिनी काव्यप्रतिभा से आज प्रत्येक शिक्षित भारतीय व्यक्ति परिचित एवं प्रभावित है। इन्होंने ऋतुसंहार, कुमारसंभव, रघुवंश एवं मेघदूत नामक चार श्रव्यकाव्यों तथा मालविकाग्निमित्र, विक्रमोर्वशीय और अभिज्ञानशाकुन्तल नामक तीन दृश्यकाव्यों की सृष्टि करके संस्कृतसाहित्य की शाश्वतिक समृद्धि की है। इनमें से इनके मेघदूत नामक सन्देशकाव्य तथा अभिज्ञानशाकुन्तल नामक नाटक ने तो विदेशों में भी भूयसी प्रतिष्ठा प्राप्त की है। फलस्वरूप विदेशों में भी शिक्षित समाज में महाकवि कालिदास के प्रति पर्याप्त आदरभाव है। इससे हमारे देश भारतदेश का तथा हमारी भाषा संस्कृतभाषा का भी नाम उज्ज्वल हुआ है।

महाकवि कालिदास न केवल मानवीय सौन्दर्य के ही मर्मस्पर्शी मीमांसक हैं, अपितु प्राकृतिक वैभव के भी वह उत्कृष्ट उद्‌गायक हैं। यही कारण है कि उन्होंने अपने काव्यों में अवसर पाते ही प्रकृतिनटी के धामभूत नगाधिराज हिमालय का वर्णन बड़े ही मनोयोग से किया है, जिससे प्रभावित होकर कतिपय मनीषी उन्हें हिमालय की 'उपज' मानने का परामर्श दिया करते हैं। किन्तु कालिदास चाहे हिमालयवासी रहे हों, चाहे उज्जयिनीवासी, पर इतना निर्विवाद है एवं प्रत्यक्ष अनुभव करने योग्य है कि उन्होंने हिमालय का बड़ा ही प्रासंगिक तथा उद्‌बोधक वर्णन किया है, जो इस तथ्य का सबल साक्षी है कि महाकवि कालिदास की दृष्टि में हिमालय मिट्टी और पत्थर का पुञ्जमात्र नहीं है, बल्कि वह मानवजीवनोपयोगी विविध प्राकृतिक सम्पत्तियों का विशाल भाण्डार है, जिसकी रक्षा-सुरक्षा एवं सदुपयोग करके भारतीय जनजीवन अधिक समृद्ध एवं अधिक खुशहाल हो सकता है। उनका विचार है कि हिमालय देवता के समान वन्दनीय है। इसीलिए वह इसे 'देवतात्मा' कहते

है। पूर्वदिशा मे पूर्वीसागर और पश्चिम दिशा मे पश्चिमी सागर तक इसके फैलाव को देखकर वह इसे पृथ्वी का मानदण्ड मानते हैं। उनकी धारणा है कि पृथ्वी को सन्तुलित रखने मे भी हिमालय का ही सर्वाधिक योगदान है। इसीलिए उन्होने इसे सभी पर्वतो का राजा माना है[1]।

हिमालय पर उपलब्ध होने वाली जीवनोपयोगी जडी-बूटियो की चर्चा भी कालिदास ने अपने काव्यो मे यत्र-तत्र की है। उनका कहना है कि हिमालय पर सभी प्रकार की महौषधियाँ हैं[2]। यहाँ औषधि शब्द के स्थान पर

---

१ (क) अस्त्युत्तरस्यां दिशि देवतात्मा
हिमालयो नाम नगाधिराज।
पूर्वापरौ तोयनिधी वगाह्य
स्थित पृथिव्या इव मानदण्ड ॥

—कुमारसम्भव, १।१

(ख) यज्ञाङ्गयोनित्वमवेक्ष्य यस्य
सार धरित्रीधरणक्षम च।
प्रजापति कल्पितयज्ञभाग
शैलाधिपत्य स्वयमन्वतिष्ठत् ॥

—वही, १।१७

(ग) उन्नतेन स्थितिमता धुरमुद्वहता भुव।
तेन योजितसम्बन्ध वित्त मामप्यवञ्चितम् ॥

वही, ६।३०

(घ) गामधास्यत्कथ नागो मृणालमृदुभि फणै।
आरसातलमूलात्त्वमवालम्बिष्यथा न चेत् ॥

—वही, ६।६८

२ य सर्वशैला परिकल्प्य वत्स
मेरौ स्थिते दोग्धरि दोहदक्षे।
भास्वन्ति रत्नानि महौषधीश्च
पृथूदिष्टा दुदुहुर्धरित्रीम् ॥

—वही, १।२

महौषधि शब्द का प्रयोग करके कालिदास ने यह अभिव्यक्त करना चाहा है कि हिमालय पर मिलने वाली जडी-बूटियाँ रोगो का शमन करने में रामबाण के समान अचूक हैं। क्योंकि 'महौषधि' शब्द का अर्थ कोशकारों ने 'अमोघ औषधि', 'अचूक दवा' 'सर्वोपरि उपचार' और 'रामबाण' आदि ही किया है ।[3] उल्लेखनीय है कि लङ्कासमर मे मेघनाद की 'शक्ति' से आहत हुए और मृतप्राय लक्ष्मण मे प्राणो का पुन सचार करने वाली सजीवनी-बूटी इसी प्रकार की महौषधि थी और वह हिमालय पर ही उपलब्ध हुई थी[४]। कालिदास ने हिमालयवर्णन के प्रसगो मे अनेक स्थलो पर लिखा है कि यहाँ (हिमालय) की औषधिया यानी जडी-बूटियाँ चमकीली हैं, प्रकाश से युक्त हैं, और रात के समय तो उनका प्रकाश इतना अधिक बढ जाता है कि वे दीपक का स्थान ले लेती है। फलस्वरूप ये औषधियाँ रात के समय युवक-युवतियो के सुरतव्यापार मे 'रतिदीप' का भी काम करती हैं[५], और रात के घने अन्धकार मे अभिसार करने वाली युवतियो के लिए यही औषधियाँ 'मार्गदीप' भी बन जाती हैं[६]। महाकवि का कहना है कि काम्बोजो को जीतकर जब राजा रघु हिमालयीय राजाओ को जीतने के लिए हिमालय पर सेनासहित चढे थे, तो रात मे विश्राम करती हुई उनकी सेना के हाथियो के गले मे पडी हुई शृखलाये भी समीपस्थ औषधियो के प्रकाश से चमचमा उठती थी[७]। हिमालय का प्रधाननगर ओषध

---

३ वामनशिवराम आप्टे कृत 'सस्कृतहिन्दीकोश', पृ० स० ७८४

४ रघुवश, १२।७८

५ वनेचराणा वनितासखाना
दरीगृहोत्सङ्गनिषक्तभास ।
भवन्ति यत्रौषधयो रजन्या-
मतैलपूरा सुरतप्रदीपा ।। —कुमारसम्भव, १।१०

६ यत्रौषधीप्रकाशेन नक्त दर्शितसचरा ।
अनभिज्ञास्तमिस्राणा दुर्दिनेष्वभिसारिका ।।
—वही, ६।४३

७ सरलासक्तमातङ्गग्रैवेयस्फुरितत्विष ।
आसन्नोषधयो नेतुर्नक्तमस्नेहदीपिका ।।
—रघुवश, ४।७५

प्रस्थ[८] तो ओषधियो के प्रकाश से सदैव जगमग रहता था[९]। ओषधियो के अतिरिक्त (क) सरल (साखू), (ख) देवदारु, (ग) रुद्राक्ष, (घ) अखरोट, (ङ) कालागरु, (च) कल्पवृक्ष आदि अनेक महत्त्वपूर्ण एव बहुमूल्य वृक्षो को भी कालिदास ने हिमालय की सम्पत्ति के रूप मे ही अभिनिवेश के साथ चित्रित किया है[१०]।

उन्होने हिमालय के वनो मे हाथियो और सिहो की सत्ता की ओर भी पाठकों का ध्यान आकृष्ट किया है। उनका कहना है कि यहाँ के हाथी मदजल से युक्त होते हैं जो अपनी कपोलकण्डू को मेटने के लिए सरल किंवा देवदारु वृक्षो के स्कन्धो मे अपने कपोलो को रगडते रहते हैं। फलस्वरूप विघटित हुए इन वृक्षो से निकलती हुई गन्ध से हिमालय के शिखर सुरभित होते रहते हैं।[११] ऐसा ही एक मदोन्मत्त हाथी दुष्यन्त के रथ को देखने से असयत होकर महर्षि कण्व के आश्रम मे प्रवेश करके वहा आतक फैलाता है[१२]। यहाँ मदोन्मत्त

---

८ डॉ कैलाशनाथ द्विवदी, कालिदास की कृतियो म भौगोलिक स्थलो का प्रत्यभिज्ञान, पृ० स० २२४-२२५

९ गङ्गास्रोत परिक्षिप्त वप्रान्तज्र्वलितौषधि।
बृहन्मणिशिलासाल गुप्तावपि मनोहरम ॥

—कुमारसम्भव, ६।३८

१० क-कुमारसम्भव, १।६, रघुवश, ४।७५, मेघदूत (पूर्व), ५७
ख कुमारसम्भव, १।१५, ३।४४, ६।५१, रघुवश, ४।७६
ग-कुमारसम्भव, १।५५, ३।४३, रघुवश, ४।७४
घ रघुवश, ४।६६
ङ-वही, ४।८१
च-कुमारसम्भव ६।४१, ४६, उत्तर मघ, १२ अभिज्ञानशाकुन्तल, ७।१२

११ कपोलकण्डू करिभिर्विनेतु विघट्टिताना सरलद्रुमाणाम्।
यत्र स्रुतक्षीरतया प्रसूत सानूनि गन्ध सुरभीकरोति ॥

—कुमारसम्भव १।६

१२ तीव्राघातप्रतिहततरु स्कन्धलग्नैकदन्त
पादाकृष्टव्रततिवलयासङ्गसजातपाश ।

हाथियो का वध करने मे समर्थ सिंहो की भी कमी नही है।[13] ये सिंह निर्भीक भी बहुत हैं, तभी तो रघु की सेना के कोलाहल को सुनकर भी ये इधर-उधर नहीं भागते, बल्कि निश्चिन्त भाव से कन्दराओ मे लेटे हुए ही आँखें घुमाकर सेना को देखते रहते हैं।[14] किन्तु हिमालय की गोद मे पलने वाले भारतीय बालक इस प्रकार के सिंहशावको से भी मित्रतापूर्वक क्रीडा किया करते हैं, यह अतीव सुखद आश्चर्य का विषय है।[15]

पार्वती, कण्व और वसिष्ठ के आश्रमो मे जो हिमालय की ही गोद मे थे, मृगो का पालन-पोषण बडी ही आत्मीयता के साथ हुआ करता था।[16] कालिदास ने हिमालय पर कस्तूरी मृगो का भी उल्लेख किया है। उनका कहना है कि दिग्विजय के प्रसग मे निकले हुए राजा रघु की सेना के लोगो ने हिमालय पर रात मे जिन पाषाण शिलाओ पर विश्राम किया था, उनमे से कस्तूरी का सौरभ निकल रहा था। क्योंकि उन शिलाओ पर पहले कस्तूरीमृग बैठ चुके थे।[17] इसी प्रकार भगवान् शकर ने सतीवियोग से निर्विण्ण होकर

---

मूर्तो विघ्नस्तपस इव नो भिन्नसारङ्गयूथो
धर्मारण्य प्रविशति गज स्यन्दनालोकभीत ॥
—अभिज्ञानशाकुन्तल, १।३१

१३ पद तुषारस्रुतिधौतरक्त
यस्मिन्नदृष्ट्वापि हतद्विपानाम् ।
विदन्ति मार्गं नखरन्ध्रमुक्तै—
र्मुक्ताफलै केसरिणा किराता ॥
—कुमारसम्भव, १।६

१४, शशस तुल्यसत्त्वाना सैन्यघोषेऽप्यसभ्रमम् ।
गुहाशयाना सिहाना परिवृत्यावलोकितम् ॥
—रघुवश, ४।७२

१५ अभिज्ञानशाकुन्तल, ७।१४-१८

१६ क—कुमारसभव, ५।१३, १५,३५
ख —अभिज्ञानशाकुन्तल, १।५-११,१४,२।१८,४।१२,१४
ग रघुवश, १।५०,५२

१७ विशश्रमुर्नमेरूणा छायास्वध्यास्य सैनिका ।
दृषदो वासितोत्सङ्गा निषण्णमृगनाभिभि ॥ —रघुवश, ४।७४

हिमालय के जिस शिखर पर समाधि लगाई थी, वह भी कस्तूरी की गन्ध से सुवासित था।[१८]

कालिदास का विश्वास है कि हिमालय में रत्न भरे पड़े हैं। रत्नगर्भा वसुन्धरारूपिणी गौ ने रत्नरूपी अपना समस्त दुग्ध इस हिमालयरूपी वत्स को पिला दिया है। इसीलिए धरती की अनन्त रत्नसम्पत्ति इस हिमालय में ही उपलब्ध होती है। यही कारण है कि लोग इसमें अनन्तरत्नराशि के उपलब्ध होने की प्रसन्नता में इसकी कष्टदायक हिमराशि को भी बर्दाश्त कर लेते हैं।[१९] हिमालय के औषधिप्रस्थनगर का तो परकोटा (नगरसीमाभित्ति) भी बड़ी बड़ी मणिशिलाओं से बना हुआ बताया गया है तथा उसी के समीप में ताँबे की चट्टानों का भी उल्लेख किया गया है[२०]। मारीच के आश्रम के

---

१८ स कृत्तिवासास्तपसे यतात्मा
गङ्गाप्रवाहोक्षितदेवदारु।
प्रस्थं हिमाद्रेर्मृगनाभिगन्धि
किंचित्क्वणत्किन्नरमध्युवास॥
—कुमारसम्भव, १।५४

१९ य सर्वशैला परिकल्प्य वत्सं
मेरौ स्थिते दोग्धरि दोहदक्षे।
भास्वन्ति रत्नानि महौषधीश्च
पृथूपदिष्टां दुदुहुर्धरित्रीम्॥
अनन्तरत्नप्रभवस्य यस्य
हिमं न सौभाग्यविलोपि जातम्।
एको हि दोषो गुणसन्निपाते
निमज्जतीन्दोः किरणेष्विवाङ्कः॥
— वही, १/२-३

२० क- गङ्गास्रोतःपरिक्षिप्त वप्रान्तज्वलितौषधि।
बृहन्मणिशिलासालं गुप्तावपि मनोहरम्॥
—वही, ६/३८

ख- धातुताम्राधरः प्रांशुर्देवदारुबृहद्भुजः।
प्रकृत्यैव शिलोरस्कः सुव्यक्तो हिमवानिति॥
—वही, ६/५१

परिसर की भूमि पर भी अनेक रत्नशिलाएँ पडी हुई बताई गई हैं, जिनपर बैठकर उस आश्रम के तपस्वी लोग ध्यान लगाया करते थे[२१]। दिग्विजय यात्रा के प्रसग मे राजा रघु को पर्वतीय राजाओ से उपहारस्वरूप विपुल मात्रा मे रत्नराशि उपलब्ध हुई थी, जिसे पाकर रघु ने हिमालय मे अपार रत्नराशि के होने का विश्वास कर लिया था।[२२]

भारतीय सस्कृति के अनुरूप कालिदास ने हिमालय मे देवत्व की परिकल्पना भी की है। उनकी दृष्टि मे इसके दो रूप हैं—एक स्थावर और दूसरा जङ्गम[२३]। इसका स्थावररूप जो पश्चिमीसमुद्र से पूर्वी समुद्र तक फैला हुआ है, अचल है, ऊँचे-ऊँचे हिमाच्छादित शिखरो से सुशोभित है, गगा, यमुना, ब्रह्मपुत्र आदि पावनसरिताओ का उद्गमस्थल

---

२१ प्राणानामनिलेन वृत्तिरुचिता सत्कल्पवृक्षे वने
तोये काञ्चनपद्मरेणुकपिशे धर्माभिषेकक्रिया।
ध्यान रत्नशिलातलेषु विबुधस्त्रीसनिधौ सयमो
यत्काङ्क्षन्ति तपोभिरन्यमुनयस्तस्मिस्तपस्यन्त्यमी॥

—अभिज्ञानशाकुन्तल, ७।१२

२२ क- परस्परेण विज्ञातस्तेषूपायनपाणिषु।
राज्ञा हिमवत सारो राज्ञ सारो हिमाद्रिणा॥

—रघुवश, ४/७९

(ख) कामरूपेश्वरस्तस्य हेमपीठाधिदेवताम्।
रत्नपुष्पोपहारेण छायामानर्च पादयो॥

—वही, ४।८४

२३ जङ्गम प्रैष्यभावे व स्थावर चरणाङ्कितम्।
विभक्तानुग्रह मन्ये द्विरूपमपि मे वपु॥
भवत्सभावनोत्थाय परितोषाय मूर्च्छते।
अपि व्याप्तदिगन्तानि नाङ्गानि प्रभवन्ति मे॥
न केवल दरीसस्थ भास्वता दर्शनेन व।
अन्तर्गतमपास्त मे रजसोऽपि पर तम॥

—कुमारसम्भव, ६।५८—६०

है, वानस्पतेय वैभव का विधाता है, और खनिज सम्पत्ति का आधार है। इसके इस रूप से प्राय सभी सुपरिचित हैं। क्योंकि इसका यह रूप सामान्य नेत्रो द्वारा सभी को दिखाई देता है। किन्तु कालिदास की दिव्यदृष्टि ने इसके जगमरूप को भी देखा है, जो देवकोटि का है, जिसकी पत्नी का नाम मेना है, पार्वती जिसकी पुत्री है, और मैनाक जिसका पुत्र है[२४]। वह सभी सजातीय पर्वतो का राजा है और ओषधिप्रस्थ नामक नगर उसकी राजधानी है[२५]। वह साधुस्वभाववाला है, अतिथिसत्कार करने मे कुशल है, सप्तर्षियो का बडा ही भावभीना स्वागत करता है, वे सभी इसकी भूरि-भूरि प्रशसा करते हैं[२६], और सबसे बडी बात तो यह है कि यह अपनी पुत्री पार्वती का विवाह भगवान् शङ्कर के साथ करके उनका सम्बन्धी बनकर समस्त विश्व का वन्दनीय बन जाता है[२७]। फलस्वरूप कालिदास ने इसके स्थावररूप को स्वर्ग के समान ही स्पृहणीय देवभूमि भी माना है और इस तथ्य को उन्होंने भगवान शकर के मुख से प्रकट कराया है[२८]। क्योंकि इसके इसी स्थावर शरीर पर देवता[२९], यक्ष[३०], सिद्ध[३१], विद्याधर[३२], गन्धर्व[३३], किन्नर[३४],

---

२४ वही, १।१८-२६

२५ वही, ६।३६-४६

२६ वही, ६।५०-७३

२७ वही सप्तमसर्ग सम्पूर्ण।

२८ दिव ददि प्रार्थयसे वृथा श्रम
पितु प्रदेशास्तव देवभूमय ।
अथोपयन्तारमल समाधिना
न रत्नमन्विष्यति मृग्यते हि तत् ॥ —वही, ५।४५

२९ वही, १।१

३० वही, ६।३९, उत्तरमेघ सम्पूर्ण।

३१ कुमारसम्भव, १।५, पूर्वमेघ, ५६

३२ कुमारसम्भव, ६।४६

३३ विक्रमोर्वशीय, १।१५-१७

३४ कुमारसम्भव, १।११, १४, ६।३९, उत्तरमेघ, १०

अप्सराएँ[३५] आदि नित्य विहार किया करते हैं, और ऋषियों मुनियों के लिए भी यही परमप्रिय आश्रयस्थान है।

मेरी दृष्टि मे उपर्युक्त ये सभी प्रसग इस तथ्य की सृष्टि एव पुष्टि करते है कि महाकवि कालिदास हिमालय की गरिमा एव महिमा से भली-भाँति परिचित हैं और प्रभावित भी हैं। इसीलिए उन्होंने अपनी कृतियो मे यथा-वसर इसकी प्राकृतिक शोभा, खनिजसम्पत्ति, औषधीय निधि, वानस्पतेय लक्ष्मी और दैवी पावनता का बड़े ही मनोयोग से वर्णन किया है। मेरा विश्वास है कि अपने काव्यो के माध्यम से उन्होंने हम सबको यह सन्देश किंवा उपदेश दिया है कि हिमालय हम सबके लिए परमोपयोगी है। इसकी गोद मे जाकर हम दिनकर की प्रखर रश्मियो के सन्ताप मे बच सकते हैं, इसकी प्राकृतिक रमणीयता से हम अपने मन को आनन्दित कर सकते हैं, इस पर उपलभ्य औषधियो के सेवन से हम नैरुज्य एव दीर्घायुष्य प्राप्त कर सकते हैं, इसकी खनिज सम्पत्ति की खोज करके हम सम्पन्न हो सकते हैं, इसकी सुरम्य कन्दराओ मे रहकर हम आध्यात्मिक अभ्युदय कर सकते है, और इस पर रहने वाले देवता, यक्ष, गन्धर्व, सिद्ध आदि के सम्पर्क के सुयोग से हम अपना कुछ आत्मबल भी बढा सकते हैं। अत हम सबको चाहिए कि अपने कल्याण के लिए अपने हिमालय की रक्षा-सुरक्षा तन-मन धन स करते रहे।*

---

३५ कुमारसम्भव, १।४, विक्रमोर्वशीय, प्रथमाक तथा चतुर्थांक।

* यह शोधलेख पहाड़-२ (नैनीताल), १९८५ मे प्रकाशित है।

# हनुमान् की राजनीतिनिपुणता : वाल्मीकीय रामायण के परिप्रेक्ष्य मे

संस्कृत साहित्याकाश के देदीप्यमान नक्षत्र आदि महाकवि महर्षि वाल्मीकि द्वारा विरचित 'रामायण' भारतीय वाङ्मय की अक्षुण्ण निधि के रूप मे प्रसिद्ध है। अपनी सहचरी क्रौञ्ची के साहचर्य की सुखानुभूति मे मग्न हुए किन्तु अकस्मात् ही उसी अवस्था मे किसी व्याध के बाण से मर्माहत हुए और करुणक्रन्दन करते हुए क्रौञ्चविहग को नयनगोचर करके महर्षि वाल्मीकि के मुख से जो कारुणिक एव मार्मिक उद्गार उद्भूत हुआ, उसे सुनकर ब्रह्मा जी द्वारा महर्षि को आदर्शमयी इस रामकाव्यरचना के आदेश का दिया जाना नि सन्देह स्वय मे एक अनूठा प्रसग है। आदिकाव्य रामायण मे जहा एक ओर सामाजिक, आर्थिक, भौगोलिक, ज्योतिष आदि विषय सहृदय सामाजिक को आश्चर्यमिश्रित आह्लाद प्रदान करते हैं, वही दूसरी ओर यह काव्य राजनैतिक दृष्टि से भी अछूता नही है। रामायण के प्रत्येक पक्ष के पात्र, चाहे वह राक्षसराज रावण हो अथवा राम, चाहे विभीषण हो अथवा हनुमान्, वाली हो या सुग्रीव, हमे राजनीति मे मंजे हुए मिलते हैं।

इनमे हनुमान् तो अतीव कुशल राजनीतिज्ञ के रूप मे दृष्टिगोचर होते हैं और हो भी क्यो नही, देवो के गुरु बृहस्पति ही जब इनके पूर्वज कहे गये हो[1] तो उनमे कुशल राजनीति के दर्शन होना स्वाभाविक ही है। लेकिन सहृदय पाठक सोचेंगे कि अतुलितबलधाम हनुमान् अचानक राजनीति के ज्ञाता कैसे हो गये? किन्तु यदि रामायण का गहराई एव बारीकी से अध्ययन किया जाय तो हनुमान् की राजनीतिक कुशलता पदे पदे दृष्टिगोचर होने लगती है। यह सच है कि स्वय भगवान् सूर्य द्वारा दिये गये वरदान से उनमे सर्वशास्त्रपारग-

---

१ गद्गदस्याथ पुत्रोऽभूत् गुरुपुत्र शतक्रतो ।
कदन यस्य पुत्रेण कृतमेकेन रक्षसाम् ॥

—युद्धकाण्ड, ३०।२१

तता का प्रादुर्भाव भी हुआ था ।[२]

किष्किन्धाकाण्ड से लेकर युद्धकाण्ड तक के विभिन्न जटिल प्रसगो मे हनुमान् ने अपनी सन्मन्त्रणा देकर, अपनी राजनैतिक कुशलता का जो असाधारण परिचय दिया है वह निश्चय ही अभिनव शोध का विषय है और उनके राजनीतिज्ञ रूप को उजागर करता है ।

## रामायण मे हनुमान् एक सामान्य परिचय

मर्यादा-पुरुषोत्तम श्रीराम के युद्ध सहायक पवनपुत्र हनुमान् स्वय मे एक अलौकिक चरित्र से युक्त होने के कारण जगद् विख्यात हैं । ब्रह्मा के वरदान से अवध्य हुए[३] राक्षसराज रावण के अत्याचारो से पीडित होने पर, उस निशाचर का वध करने के लिए सभी देवताओ ने भगवान् विष्णु से नरावतार की प्रार्थना की । तत्पश्चात् ब्रह्मा जी ने विभिन्न देवताओ को अप्सराओ, गन्धर्वाओ, यक्ष-नाग कन्याओ, विद्याधरियो आदि से वानररूप पुत्र उत्पन्न करने की आज्ञा दी। फलस्वरूप वायु देवता के औरस-पुत्ररूप मे गरुड के समान वेगशाली, वज्र के समान सुदृढ शरीर वाले हनुमान् जी की उत्पत्ति हुई ।[४] यही हनुमान् वाल्मीकि रामायण मे न केवल अत्यन्त बलशाली, वीरयोद्धा, वाक्पटुर, शास्त्रवेत्ता के रूप मे पाठको के समक्ष आते है, बल्कि एक कुशल राजनीतिज्ञ के रूप मे भी हमारा ध्यान आकृष्ट करते हैं । उनकी इसी राजनैतिक विशेषता पर इस शोध लेख मे प्रकाशपात किया जाएगा ।

## हनुमान् की राजनीतिज्ञता

*हनुमान् जी उन सभी गुणो से युक्त हैं जो कौटिल्य की दृष्टि मे एक* योग्य मत्री मे होने चाहिये ।[५] वाली द्वारा निष्कासित एव भयग्रस्त हुए वानरराज सुग्रीव अपने सहायक हनुमान् जी को मत्री के रूप मे प्राप्त करके निर्भय होकर ऋष्यमूक पवत पर निवास करते हैं । श्री रामचन्द्र जी द्वारा

---

२ यदा च शास्त्राण्यध्येतु शक्तिरस्य भविष्यति ।
तदास्य शास्त्र दास्यामि येन वाग्मी भविष्यति ।
न चास्य भविता कश्चित् सदृश शास्त्रदशने ।।

—उत्तरकाण्ड, ३६।१४

३ बालकाण्ड, १६।५

४ वही, १७।१६

५ कौटिलीय अर्थशास्त्रम्, ४।८।१

वाली का वध होता है और सन्ध्यनुसार किष्किन्धा का राज्य सुग्रीव को प्राप्त हो जाता है । राज्य प्राप्त करके वानरराज सुग्रीव भोगविलासिता मे लिप्त होकर अपने मित्र श्री रामचन्द्र के उपकार को विस्मृत सा कर देते हैं। तब शास्त्रो के ज्ञाता हनुमान् जी एक योग्य मत्री के रूप मे वानरराज सुग्रीव को नीतियुक्त उपदेश देते हुए कहते हैं कि हे राजन् ! उस राजा के राज्य, यश और प्रताप की वृद्धि होती है जो 'कब प्रत्युपकार करना चाहिये' ऐसा समझता है तथा मित्रो के साथ साधुतापूर्ण व्यवहार करता है । हे राजन् ! आपने राज्य और यश को प्राप्त करके कुलपरम्परागत श्रीवृद्धि की है। अब केवल मित्रो को अपनाने का काय अवशेष है, उसका सम्पादन आपको इस वक्त करना चाहिए। आप सर्वदा सदाचार सम्पन्न एव सनातन धर्मपथ पर सुस्थिर हैं। अत आप अपनी प्रतिज्ञा (मित्र के कार्य को पूर्ण करूंगा) को यथावत्पूर्ण करने म जुट जाइये ।[६]

इसी प्रकार राक्षसराज रावण द्वारा निष्कासित विभीषण जब शरणार्थी के रूप मे श्री रघुनाथ जी की सेना मे आते हैं, उस समय भी हनुमान् जी द्वारा दिया गया राजनीति का उपदेश नि सन्देह लाभप्रद है। वानरराज सुग्रीव के द्वारा अपने मन्त्रियो से इस विषय म सलाह करने पर तथा शत्रुपक्ष के लोगो को शत्रु समझकर उसकी नीतियो का गुप्तचरो द्वारा मालूम करने की सलाह मन्त्रियो द्वारा दी जाने पर राजनीति के क्षेत्र मे प्रखर बुद्धि वाले हनुमान् विभीषण का अपने भाई-बन्धुओ को छोडकर श्री राम की शरण मे आना देशकाल के अनुरूप बताते हैं। उसके आने का यही उपयुक्त देश और काल है, यह सिद्ध करते हुए वह श्री राम से कहते हैं कि विभीषण दुरात्मा रावण का साथ छोडकर आपके पास आया है, उसने एक नीच पुरुष के ससर्ग को

---

६ यो हि मित्रेषु कालज्ञ सतत साधु वर्तते ॥
तस्य राज्य च कीर्तिश्च प्रतापश्चापि वर्धते ।
राज्य प्राप्त यशश्चैव कौली श्रीरभिवर्धिता ॥
मित्राणा सग्रह शेषस्तद् भवान् कर्तुमर्हति ।
तद् भवान् वृत्तसम्पन्न स्थित पथि निरत्यय ।
मित्रार्थमभिनीतार्थं यथावत् कर्तुमर्हति ॥
किष्किन्धाकाण्ड, २९।६-१२

छोडकर एक श्रेष्ठ पुरुष की सगति का विचार किया है। दोनो के गुण-दोषो का विवेचन करके रावण की दुष्टता एव आपके पराक्रम को दृष्टि मे रखकर ही वह यहा आया है। अत उसका यहा आना सर्वथा उचित एव बुद्धि के अनुरूप है। इसके अतिरिक्त हे महाराज ! किसी दूसरे मनुष्य के मनोभावो को सहसा समझ लेना भी असम्भव है। अत बीच-बीच मे स्वरभेद के द्वारा, इसका आगमन साधुभाव से हुआ है अथवा असाधुभाव से, यह निश्चय कर लें। इसके वार्तालाप से कोई भी दुर्भाव मुझे लक्षित नही होता। प्रसन्नवदन हुए इसके प्रति मेरे मन मे कोई भी सशय नहीं है। इसकी वाणी भी मुझे दोषहीन प्रतीत होती है, क्योकि दुष्ट पुरुष कभी भी नि शक एव स्वस्थचित्त होकर सामने नही आ सकता। इसके अलावा मनुष्य अपने आकार को छिपाने की कितनी ही चेष्टा करे परन्तु उसके भीतर का भाव कभी नहीं छिप सकता। बाहर का आकार उसके आन्तरिक भावो को अनायास ही प्रकट कर देता है, साथ ही उसका आना दशकाल के अनुरूप इसलिए भी है कि आपके उद्योग, रावण का मिथ्या व्यवहार, वाली के वध और सुग्रीव के राज्याभिषेक के समाचार को सुनकर राज्य पाने की इच्छा से यह समझ-बूझकर ही यहाँ आपके पास आया है। इसके मन म यह विश्वास है कि शरणागत वत्सल श्री राम मेरी रक्षा करते हुए राज्य सुख प्राप्त करवा देंगे—इन्ही सब बातो को दृष्टि म रखकर विभीषण का सग्रह करना अर्थात् उसे अपना लेना मुझे उचित जान पडता है।[७]

---

७ एष देशश्च कालश्च भवतीह यथा तथा।
पुरुषात् पुरुष प्राप्य तथा दोषगुणावपि ॥
दौरात्म्य रावणे दृष्ट्वा विक्रम च तथा त्वयि।
युक्तमागमन ह्यत्र सदृश तस्य बुद्धित ॥
अशक्य सहसा राजन् भावो बोद्धु परस्य वै।
अन्तरेण स्वरैर्भिन्नैर्नैपुण्य पश्यता भृशम् ॥
न त्वस्य ब्रुवतो जातु लक्ष्यते दुष्टभावता।
प्रसन्न वदन चापि तस्मान्मे नास्ति सशय ॥
अशकितमति स्वस्थो न शठ परिसर्पति।
न चास्य दुष्टवागस्ति तस्मान्मे नास्ति सशय ॥

हनुमान जी राजनीति के साम, दान, भेद, दण्ड रूप उपायचतुष्टय को भी भली-भाति जानने वाले हैं। इन उपायो के प्रयोग के समय एव पात्रता से भी वह पूर्णतया परिचित है। वानरराज सुग्रीव द्वारा लौटने की अवधि निश्चित करते हुए सभी वानरो को सीता जी का पता लगाने हेतु भेजने पर, हनुमान् जी के साथ आए सभी वानर निश्चित अवधि मे इस कार्य के सिद्ध न होने पर वानरराज सुग्रीव के भय से त्रस्त हो प्राणत्याग का निश्चय करते हैं। तब तार नामक वानर द्वारा दिये गये स्वयप्रभा की गुफा मे निर्भय होकर रहने के सुझाव को अगद सहित सभी वानर अगीकार कर लेते हैं, किन्तु हनुमान् जी के मन मे यह विचार उठता है कि यदि वानरो के मध्य इस प्रकार फूट पड गयी तो, बहुत से वानर अगद का साथ देंगे और इस दशा मे अगद सुग्रीव से राज्य प्राप्त कर लेगा, क्योंकि वह आठ गुणो वाली बुद्धि से युक्त है साथ ही साम, दान, भेद और दण्ड—इन चार प्रकार के बल से तथा चौदह गुणो से सम्पन्न है।[८] अत हनुमान् जी तार आदि सभी वानरो की ओर से अगद को फोडने का विचार करते हैं। उपाय चतुष्टय के तीसरे प्रकार अर्थात् भेदनीति के द्वारा सभी वानरो को फोडने के पश्चात चौथे अर्थात् दण्डनीति के द्वारा अगद को फोडना आरम्भ करते हैं। उसके मनोबल को क्षीण करते हुए वह कहते हैं कि सुग्रीव तुम्हारी अपेक्षा अत्यन्त सबल हैं। तुम्हारे लिए हम सभी वानरो को साम, दान आदि उपायो से तो दूर, दण्ड के द्वारा भी सुग्रीव से अलग करना असम्भव है। यह तो हो सकता है कि बलवान् पुरुष

---

आकारश्छाद्यमानोऽपि न शक्यो विनिगूहितुम्।
बलाद्धि विवृणोत्येव भावमन्तर्गत नृणाम्॥
उद्योग तव सप्रेक्ष्य मिथ्यावृत्त च रावणम्।
वालिन च हत श्रुत्वा सुग्रीव चाभिषेचितम्॥
राज्य प्रार्थयमानस्तु बुद्धिपूर्वमिहागत।
एतावत् तु पुरस्कृत्य युज्यते तस्य सग्रह॥

—युद्धकाण्ड, १७।५७ ५८ तथा ६१-६७

८ बुद्ध्या ह्यष्टागया युक्त चतुर्बलसमन्वितम्।
चतुर्दशगुण मने हनूमान् वालिन सुतम्॥

—किष्किन्धाकाण्ड, ४।२५

दुर्बलों के साथ वैर बांध कर चुपचाप बैठ जाए, किन्तु बलवान् पुरुष के साथ शत्रुता करके यदि दुर्बल पुरुष सुखपूर्वक रहना चाहे तो यह कदापि सम्भव नहीं है। अत आत्मरक्षार्थ दुर्बल पुरुष को बलवान् के साथ विग्रह नहीं करना चाहिये। इसके अतिरिक्त हे अगद! जो तुम्हारा गुफा में रहने का विचार है तथा बिल की अभेद्यता के विषय में जो कुछ भी तुमने सुना है वह सब व्यर्थ है। क्योंकि इस गुफा को विदीर्ण कर देना लक्ष्मण के बायें हाथ का खेल है। शत्रुओं को सन्तप्त करने वाले वीर! जैसे ही तुम गुफा में रहना प्रारम्भ करोगे वैसे ही ये सब वानर तुम्हें त्याग देंगे। इसका कारण यह है कि तुम्हारे साथ उस गुफा में रहने पर ये सब वानर अपने बच्चों को याद करके हमेशा दुखी रहेंगे, वहां उन्हें जब भूख एव प्यास का कष्ट सहना पडेगा तथा दुखद शय्या में सोना पडेगा, तब इन सब बातों से व्यथित होकर ये सब तुम्हें पीछे छोड़कर चल देंगे।[६]

ये तो रहा अपने पक्ष में उपाय चतुष्टय के प्रयोग की बात। अब प्रस्तुत है शत्रुपक्ष में उनके द्वारा किए गए उपाय चतुष्टय प्रयोग का निदर्शन—

अशोक वाटिका में वह सीता जी से मिलकर और सभी समयोचित बातें कह कर, चिन्ह सन्देश लेकर जब विदा लेते हैं, तो शेष कार्य के विषय में विचार करते हुए उत्तर दिशा की ओर प्रस्थान करते हैं। वह विचार करते हैं कि जानकी के दर्शन के पश्चात् इस लंकापुरी का भी निरीक्षण कर लिया जाए ताकि शत्रु की शक्ति एव नीतियों से परिचय प्राप्त हो सके। इस कार्य के लिए वह राजनैतिक उपाय चतुष्टय पर गम्भीरता से विचार करके चौथे उपाय दण्ड को उचित मानते हैं। वह विचार करते हैं कि राक्षसों पर सामनीति का प्रयोग करना लाभप्रद नहीं है। धन की प्रचुरता के कारण दाननीति का प्रयोग करना भी उचित नहीं, बल के दर्प में चूर रहने के कारण इन पर भेद नीति के प्रयोग से भी कोई लाभ नहीं। इस दृष्टि से मात्र पराक्रम दिखाने के अतिरिक्त मुझे और कुछ भी उचित प्रतीत नहीं होता है। पराक्रम के द्वारा यदि कुछ प्रमुख राक्षस वीरों का हनन कर दिया जाए तो ये कुछ नरम हो सकते हैं। जो मनुष्य प्रधान कार्य को सम्पन्न करके दूसरे बहुत से कार्यों को सिद्ध कर लेता है और पूर्व कार्यों में बाधा उपस्थित नहीं होने देता, वही कार्य को सुचारु रूप से कर सकता है। इसके अतिरिक्त छोटे से - छोटे

---

६- वही, ५४।११-१७

कार्य की सिद्धि के लिए कोई एक साधक हेतु नहीं हुआ करता। किसी कार्य को अनेक प्रकार से सिद्ध करने की कला में जो मनुष्य प्रवीण होता है वही कार्यसाधन में समर्थ हो सकता है। इसी दौरान अपने और शत्रुपक्ष की सबलता एवं निर्बलता का निर्णय भी मुझे कर लेना चाहिए एवं भविष्य के कार्यक्रम का निश्चय भी, तभी स्वामी द्वारा दी गई आज्ञा पूर्णतया पालित हुई समझी जाएगी। इस युद्ध के द्वारा मंत्री, सेना और सहायकों सहित रावण का सामना करके उसके हार्दिक अभिप्राय तथा सैन्य शक्ति का पता लगाकर ही यहाँ से मुझे जाना चाहिए।[१०]

कहना असंगत न होगा कि राजनीति में दक्षता प्राप्त व्यक्ति ही शास्त्र-सम्मत रूप से इस प्रकार के तर्क-वितर्कों द्वारा इस प्रकार का निर्णय ले सकता है। निश्चय ही इस सन्दर्भ में हनुमान् जी के बुद्धि-चातुर्य एवं राज-नैतिक उपाय कौशल की प्रशंसा किए बिना नहीं रहा जा सकता। अतः स्पष्ट है कि सामादि उपायों के सम्बन्ध में उन्हें परिपक्व ज्ञान प्राप्त था। उनके इस प्रकार के नीति विषयक विचार मनु के राजनीति विषयक विचारों से भी मेल खाते हैं। क्योंकि मनु का भी इस सम्बन्ध में कहना है कि पहले तो साम, दान तथा भेद के द्वारा ही शत्रु को जीतने का यत्न करना चाहिए। यदि किसी प्रकार से यह उपायत्रय शत्रुपक्ष पर प्रभावी न हो, तो चौथे उपाय

---

१० न साम रक्षःसु गुणाय कल्पते
न दानमर्थोपचितेषु युज्यते।
न भेदसाध्या बलदर्पिता जनाः
पराक्रमस्त्वेष ममेह रोचते॥
कार्ये कर्मणि निर्वृत्ते यो बहून्यपि साधयेत्।
पूर्वकार्याविरोधेन स कार्यं कर्तुमर्हति॥
न ह्येकः साधको हेतुः स्वल्पस्यापीह कर्मणः।
यो ह्यर्थं बहुधा वेद स समर्थोऽर्थसाधनः॥
ततः समासाद्य रणे दशाननं
समन्त्रिवर्गं सबलं सयायिनम्।
हृदि स्थितं तस्य मतं बलं च
सुखेन मत्वाहमितः पुनर्व्रजे॥

—सुन्दरकाण्ड, ४१।३, ५-६ तथा ८

(दण्ड स्वरूप युद्ध) द्वारा शत्रु पक्ष को जीतना चाहिए, यही नीति है।[11]

वाल्मीकीय रामायण मे हनुमान् एक कुशल गुप्तचर एव श्रेष्ठ राजदूत के रूप मे भी कार्य करते है। वह मनुप्रोक्त श्रेष्ठ राजदूत के गुणो से युक्त हैं।[12] और इसी कारण वह गुप्तचर के कार्यों को कुशलतापूर्वक करते है। वाली के भय से ऋष्यमूक पर्वत पर रहते हुए सुग्रीव जब राम लक्ष्मण को उधर ही आते हुए देखते हैं तो उन्हे यह शका हो जाती है कि कही ये वीर वाली के द्वारा तो नही भेजे गए हैं। अत इस सम्बन्ध मे वह हनुमान् जी को साधारण पुरुष की भाँति जाकर उन दोनो वीरो के विषय मे पता लगाने का आदेश देते हैं। हनुमान् जी उनकी आज्ञा को शिरोधार्य करके उनका पता लगाने के लिए चल देते हैं। इस कार्य के सम्पादन के लिए हनुमान् जी 'शठबुद्धि' का प्रयोग करते हैं। तदनुसार वह कपिरूप का परित्याग करके भिक्षुरूप मे अपना वेश परिवर्तन कर लेते हैं।[13] यहाँ महर्षि वाल्मीकि द्वारा प्रयुक्त 'शठबुद्धि' शब्द के प्रयोग को देखकर यह सिद्ध होता है कि श्री हनुमान् जी 'शठे शाठ्य समाचरेत' जैसी चालाकी से भी शत्रु का सामना करने की क्षमता रखते हैं। ठीक ही तो है जहाँ एक ओर वेश परिवतन गुप्तचर के लिए आवश्यक समझा जाता है, वही दूसरी ओर शत्रु की दृष्टि से स्वय को बचाना अत्यावश्यक भी है।

समुद्र को पार करके जब वे लका की सीमा मे प्रवेश करते हैं, तब भी वह शत्रुओ की दृष्टि मे स्वय को अदृश्य रखने के लिए तथा आकार को परिवर्तित कर लेने से सीता जी की खोज मे कोई विघ्न उपस्थित नही

---

११ साम्ना दानेन भेदेन समस्तैरथवा पृथक् ।
विजेतु प्रयतेतारीन्न युद्धेन कदाचन ॥
त्रयाणामप्युपायाना पूर्वोक्तानामसम्भवे ।
तथा युध्येत सम्पन्नो विजयेत रिपून्यथा ॥
—मनुस्मृति, ७।१९८ तथा २००

१२ वही, ७।६४

१३ कपिरूप परित्यज्य हनुमान मारुतात्मज ।
भिक्षुरूप ततो भेजे शठबुद्धितया कपि ॥
—वही, ३।२

होगा, ऐसा विचार करके लंका मे प्रवेश करने का निर्णय लेते हैं और सन्ध्याकाल के आने पर अपने इस विचार को कार्य रूप भी दे देते हैं।[१४]

एक गुप्तचर के रूप मे इतना ही नही, वरन् सीता जी के दर्शन करने के सम्बन्ध मे अपनी बुद्धि प्रखरता, कार्य के परिणाम एव राजनीतिक सूझ-बूझ का जो उदाहरण हनुमान् जी ने प्रस्तुत किया है, निश्चय ही, वह भी श्लाघनीय है। अशोक वाटिका मे सीता जी का दर्शन करने के बाद उनका मन इस अन्तर्द्वन्द्व मे फँस जाता है कि सीता जी से मिलूं या बिना मिले ही वापस चला जाऊँ। फिर वह सोचते हैं कि यदि बिना मिले ही वापस चला जाता हूँ तो, श्री राम यदि सीता द्वारा भिजवाए गए सन्देश के विषय मे पूछेंगे, तब सीता जी से बिना भेंट किए उनके इस प्रश्न का क्या उत्तर दूंगा ? तथा सीता जी का सन्देश लिए बिना लौटता हूँ तो रामचन्द्र जी की क्रोधभरी दृष्टि से दग्ध हुए बिना भी नही रह सकता, साथ ही यदि सीता जी को बिना सान्त्वना दिए वापस लौट कर श्री राम की कार्यसिद्धि के लिए वानरराज को प्रेरित करता हूँ तो उनका भी सेना सहित यहाँ तक आना व्यर्थ हो सकता है (क्योकि हो सकता है कि अपने पति श्री राम की ओर से निराश होकर सीता जी प्राण त्याग कर दें)। दूसरी ओर वह सोचते हैं कि सूक्ष्म शरीर और उस पर वानर होकर द्विज के सदृश यदि सस्कृत भाषा का प्रयोग करूं तो, हो सकता है कि मुझ पर विदेहनन्दिनी को रावण का सन्देह हो जाए। दूसरे, यदि वानर के रूप मे ही मानवोचित भाषा का प्रयोग करता हूँ तो भी सीता जी को इच्छानुसार रूप धारण करने वाले रावण का ही भ्रम हो सकता है और वह व्याकुल होकर शोर भी कर सकती हैं। अत क्या किया जाए जिससे कार्य बिगडे नही मुझमे कोई असावधानी न हो, मेरा समुद्र लघन का कार्य भी व्यर्थ न हो और किसी तरह मेरी बातो को सुनकर सीता जी किसी भी प्रकार की घबराहट को प्रश्रय न दें—इत्यादि विविध बिन्दुओं पर विचार करके अन्त मे अपने बुद्धि चातुर्य से श्री राम के गुणगान द्वारा धीरे-धीरे सीता जी का ध्यान को अपनी ओर आकृष्ट करने का निश्चय

१४ सूर्ये चास्त गते रात्रौ देह सक्षिप्य मारुति ।
पृषदशकमात्रोऽथ बभूवाद्भुतदर्शन ॥

—सुन्दरकाण्ड, २।४६

करते है, जो सर्वथा उपयुक्त था।[१५]

इसी प्रकार रावण के द्वारा युद्ध के लिए प्रेषित इन्द्रजित् मेघनाद, युद्ध मे हनुमान् जी को अवध्य समझ कर उनको ब्रह्मपाश मे बाधने का विचार करता है। ब्रह्मास्त्र से बँध जाने पर हनुमान् जी को स्वय प्रजापति द्वारा मिले हुए वरदान का स्मरण हो जाता है। वह सोचते हैं कि इस अस्त्र से मुझे भय नही हैं, क्योकि ब्रह्मा, इन्द्र एव वायुदेव तीनो ही मेरी रक्षा करते हैं, साथ ही उस ब्रह्मास्त्र से बँधे होने पर वह अपना यह फायदा भी सोचते हैं कि राक्षसराज रावण के साथ वार्तालाप का सुअवसर प्राप्त होगा। अत

---

१५ रामस्तु यदि पृच्छेन्मा किं मा सीताब्रवीद् वच ।
किमह त प्रतिब्रूयामसम्भाष्य सुमध्यमाम् ॥
सीतासदेशरहित मामितस्त्वरया गतम् ।
निर्दहेदपि काकुत्स्थ क्रोधतीव्रेण चक्षुषा ॥
यदि वोद्योजयिष्यामि भर्तार रामकारणात् ।
व्यर्थमागमन तस्य ससैन्यस्य भविष्यति ।
अह ह्यतितनुश्चैव वानरश्च विशेषत ।
वाच चोदाहरिष्यामि मानुषीमिह सस्कृताम् ॥
यदि वाच प्रदास्यामि द्विजातिरिव सस्कृताम् ।
रावण मन्यमाना मा सीता भीता भविष्यति ॥
सेयमालोक्य मे रूप जानकी भाषित तथा ।
रक्षोभिस्त्रासिता पूर्वं भूयस्त्रासमुपैष्यति ॥
ततो जातपरित्रासा शब्द कुर्यान्मनस्विनी ।
जानाना मा विशालाक्षी रावण कामरूपिणम् ॥
न विनश्येत् कथ कार्यं वैक्लव्य न कथ मम ।
लघन च समुद्रस्य कथ नु न वृथा भवेत ॥
कथ नु खलु वाक्य मे शृणुयान्नोद्विजेत च ।
इति सचिन्त्य हनुमाश्चकार मतिमान् मतिम् ॥
राममक्लिष्टकर्माण सुबन्धुमनुकीर्तयन् ।
नैनामुद्वेजयिष्यामि तद्बन्धुगतचेतनाम् ॥

—सुन्दर काण्ड, ३०।१३-२१ तथा ३९-४३

राक्षसो द्वारा पकडे जाने पर महान लाभ ही है। इतना ही नहीं, राक्षसो द्वारा सुतरी तथा वृक्षो के वल्कल को बट कर बनाए गए रस्से से भी बाँध दिए जाने के कारण हनुमान् जी ब्रह्मास्त्र के बन्धन से मुक्त हो गए थे। क्योकि ब्रह्मास्त्र का बन्धन किसी अन्य बन्धन के साथ नही रहता। फिर भी, वह उनके द्वारा किए गए अरुचिकर क्रियाकलापो को इसीलिए चुपचाप सह रहे थे, क्यो कि उनके मन मे यह भावना घर कर गई थी कि इस अवस्था मे सम्भवत राक्षसराज रावण को कौतूहलवश मुझे देखने की इच्छा होगी।[१६]

इतने से ही हनुमान् जी की राजनीति समाप्त नहीं हो जाती। उनके साथ तो पग पग पर राजनीति विषयक द्वन्द्व चल रहा है। रावण दरबार मे वह स्वय को दूत के रूप मे प्रस्तुत करके अवध्य घोषित कर देते हैं, क्यो कि शास्त्रो मे दूत का वध निषिद्ध बताया गया है। विभीषण भी राक्षसराज को दूतनीति विषयक उपदेश देते हुए कहते हैं कि हे राजन्! सत्पुरुषो का कथन है कि दूत कही किसी समय भी वध के योग्य नही होते हैं। उनके लिए तो ये दण्ड उचित बताये गये हैं—किसी अग को विकृत कर देना, कोडे से पिटवाना, सिर मुडवा देना तथा शरीर मे कोई चिन्ह दाग देना, किन्तु दूत के लिए वध रूपी दण्ड मेरे द्वारा नही सुना गया है।[१७] उनके द्वारा बताये गये इस प्रकार

---

१६ अस्त्रेणापि हि बद्धस्य भय मम न जायते।
पितामहमहेन्द्राभ्या रक्षितस्यानिलेन च॥
ग्रहणे चापि रक्षोभिर्महन्मे गुणदर्शनम्।
राक्षसेन्द्रेण सवादस्तस्माद् गृह्णन्तु मा परे॥
कौतूहलान्मा यदि राक्षसेन्द्रो द्रष्टु व्यवस्येदिति निश्चितार्थ॥
वही, ४८/४३-४४ तथा ४७ का उत्तरार्ध

१७ दूता न वध्या समयेषु राजन्
सर्वेषु सर्वत्र वदन्ति सन्त॥
वैरूप्यमगेषु कशाभिघातो
मौण्ड्य तथा लक्षणसन्निपात।
एतान् हि दूते प्रवदन्ति दण्डान्
वधस्तु दूतस्य न न श्रुतोऽस्ति॥
—वही, ५२/१३ का उत्तरार्ध तथा १५

के उपायो को सुनकर रावण हनुमान् जी की पूंछ मे आग लगाने का आदेश दे देता है। उनकी पूंछ मे आग लगाकर नगर मे घुमाने के लिए जब राक्षस उद्यत होते है तब सामर्थ्यवान हनुमान् जी उन राक्षसो के बन्धन से यद्यपि मुक्त हो सकते थे लेकिन नही हुए, क्योकि उनका राजनैतिक उद्देश्य कुछ दूसरा ही था और वह यह कि लका मे प्रवेश करते समय रात्रि का समय होने के कारण वह केवल दुर्ग रचना की विधि पर दृष्टि रखे रहे थे। अत वह लका का भली भाति अवलोकन नही कर पाये थे, किन्तु अब इस समय सम्पूर्ण लका मे विचरने एव उसको देखने का उनको सुअवसर प्राप्त हुआ दिखाई दे रहा था।[१८] श्रेष्ठ दूत तो वही है जो देश-काल का ज्ञान रखते हुए कार्य करे। वर्तमान मे कार्य करते हुए भविष्य मे होने वाले तत्सम्बन्धित कार्यों को पूर्ण करता चले। इसी प्रकार से अपने स्वामी के कार्य को करते हुए हनुमान् जी राजनीति के क्षेत्र मे अपनी श्रेष्ठता का प्रदर्शन करते हैं। यह सब कार्य वह इसी दृष्टि से करते हैं कि युद्ध का अवसर उपस्थित होने पर दुर्ग प्रवेश मे सुविधा हो एव शत्रुपक्ष की ओर से स्वपक्ष को बचाने म सुगमता हो।

दुर्ग रचना एव भीतरी सैन्य व्यूह रचना की स्थिति से अवगत होने के अनन्तर शेप कार्य सम्पादन के विषय मे हनुमान् जी विचार करते हैं कि इस लकापुरी मे मेरे करने योग्य कौन सा कार्य शेप है जिससे शत्रुपक्ष अत्यधिक सन्तप्त एव शक्तिहीन हो जाय। समस्त शत्रुओ को सन्ताप देने के लिए मेरे द्वारा प्रमदावन के विध्वस के साथ रावण की सेना के एक अश का सहार तो पहले ही हो चुका है। अब इसकी शक्ति एव मनोबल को क्षीण करने के लिए दुर्ग का विध्वस करना आवश्यक प्रतीत होता है, क्योकि इस दुर्ग विनाश के द्वारा ही समुद्र लाँघने के लिए तथा सीता जी की खोज के लिए किया गया मेरा परिश्रम पूणतया सफल माना जायगा।[१९] स्पष्ट है कि

---

१८ लका चारयितव्या मे पुनरेव भवेदिति।
रात्रौ नहि सुदृष्टा मे दुर्गकर्मविधानत ॥
अवश्यमेव द्रष्टव्या मया लका निशाक्षये।
—वही, ५३।१४ तथा १५ का पूर्वार्ध।

१९ वन तावत्प्रमथित प्रकृष्टा राक्षसा हता।
बलैकदेश क्षपित शेष दुर्गविनाशनम् ॥

